# वार्षिक रिपोर्ट

# 1978-79



राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्

# विषय-सूची

# कृतज्ञता-ज्ञापन

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद्, शिक्षा तथा समाज कल्याण के मंत्री द्वारा परिषद् के कार्यों में गहरी रुचि लेने के लिए अत्यन्त कृतज्ञ है। परिषद् उन सभी विशेषज्ञों के प्रति कृतज्ञ है जो उसकी समितियों में रह कर अपना बहुमूल्य समय उसके कार्यों के लिए देते रहे हैं और अन्य कई प्रकार से परिषद् की सहायता करते रहे हैं। परिषद् उन सभी संगठनों व संस्थाओं और विशेषरूप से राज्य-शिक्षा-विभागों के प्रति भी कृतज्ञ है, जिन्होंने उसके कार्यकलापों को चालू रखने में सहयोग दिया है। परिषद् यूनेस्को, यूनीसेफ, यू० एन० डी० पी० और ब्रिटिश काउंसिल की भी कृतज्ञ है, जिन्होंने सहायता प्रदान की है।

# 1

# राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की भूमिका एवं संरचना

स्कूल स्तर की शिक्षा के सुधार के लिए राष्ट्रीय कार्यक्रम के प्रथम चरण की शुरुआत के रूप में भारत सरकार ने कुछ संस्थान सन् 1954 में स्थापित किए। उनके कार्यों और स्कूल सुधार के समस्त कार्यक्रम की समीक्षा के बाद यह तय किया गया कि इन संस्थानों को एक स्वायत्त संगठन के अधीन एक साथ कर दिया जाना चाहिए। इस प्रकार 1 सितम्बर, 1961 को राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् का जन्म हुआ जिसने इन संस्थानों के कार्य भार को सम्भाल लिया। प्रारम्भ से ही इसने बड़ी सक्रिय भूमिका निभाई है और

समय-समय पर नई-नई चुनौतियों को स्वीकार किया है तथा बदलती हुई राष्ट्रीय जरूरतों और अभिलाषाओं के प्रकाश में इसने अपने को विकसित अथवा रूपान्तरित किया है।

संस्था की विवरणिका के अनुसार, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् के उद्देश्य हैं—शिक्षा विशेषकर स्कूल शिक्षा के क्षेत्र में, शिक्षा और समाज कल्याण मंत्रालय को नीतियों और प्रमुख कार्यक्रमों को लागू करने की दिशा में सलाह तथा सहायता प्रदान करना। इन उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए, परिषद् निम्नलिखित कार्यक्रम और गतिविधियां चलाती है :

(क) शिक्षा के सभी क्षेत्रों में शोध कार्य करना अथवा करवाने के लिए सहायता प्रदान करना, उसे बढ़ावा देना और उनमें समन्वय करना।

(ख) सेवा-पूर्व और सेवा कालीन प्रशिक्षण, विशेषकर उच्च-स्तर के प्रशिक्षण आयोजित करना।

(ग) शैक्षिक अनुसंधान में लगे हुए संस्थानों के लिए विस्तार सेवाओं का, अध्यापकों के लिए प्रशिक्षण का और स्कूलों के लिए विस्तार सेवाओं का आयोजन करना।

(घ) सुधरी हुई शैक्षिक विधियों और अभ्यासों को विकसित करना अथवा उन पर प्रयोग करना।

(ङ) शैक्षिक जानकारी को एकत्र कर सम्पादित करना और फिर उसे प्रचारित-प्रसारित करना।

(च) स्कूल शिक्षा के गुणात्मक सुधार के लिए बने कार्यक्रमों को विकसित करने अथवा लागू करने में राज्यों या राज्य-स्तर के संस्थानों की सहायता करना।

(छ) शैक्षिक कार्यक्रमों को विकसित करने में यूनिसेफ, यूनेस्को जैसे अन्तर्राष्ट्रीय संगठनों और अन्य देशों के राष्ट्रीय संस्थानों को सहयोग प्रदान करना। अन्य देशों के शैक्षिक कर्मचारियों को अध्ययन एवं प्रशिक्षण की सुविधाएं देना।

(ज) 'विकास के लिए शैक्षिक नवाचार का एशियाई कार्यक्रम' (एपीड) के राष्ट्रीय विकास दल के सचिवालय के रूप में कार्य करना।

## भूमिका और कार्य व्यापार

राष्ट्र के शैक्षिक विकास में राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् अत्यन्त महत्वपूर्ण भूमिका निभाती है क्योंकि इसके उद्देश्य और इसकी अद्वितीय स्थिति इससे ऐसी ही अपेक्षा करते हैं। स्कूल स्तर पर समुचित शैक्षिक सामग्री व प्रयोगों को विकसित करके और उनकी जांच परख करके, अध्यापक शिक्षा के कार्यक्रमों को आयोजित करके तथा

शैक्षणिक समस्याओं पर शोध की व्यवस्था करके, यह परिषद् शैक्षिक कार्यक्रमों को प्रभावी रीति से लागू कर पाती है। गत वर्षों में परिषद् ने अपनी अलग ही महत्वपूर्ण स्थिति बना ली है और शिक्षा के विभिन्न क्षेत्रों में विशेषज्ञता विकसित कर ली है।

आज के संधि काल में, जबकि देश में शैक्षिक प्रणाली के कायाकल्प के लिए संयुक्त प्रयास हो रहे हैं, राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की भूमिका और भी महत्वपूर्ण हो उठी है। अपने कार्य व्यापार के अन्तर्गत परिषद् ने नई स्कूल शिक्षा पद्धति की जरूरतों के अनुसार पाठ्यपुस्तकों के निर्माण और पाठ्यक्रमों के संशोधन का कार्य-भार हाथ में लिया है। इसने अनौपचारिक शिक्षा के प्रयोगात्मक कार्यक्रमों को भी हाथ में लिया है, ताकि प्राथमिक शिक्षा के सार्वजनीकरण के निमित्त प्रमुख मार्ग के रूप में अनौप-चारिक शिक्षा को अपनाने के लिए पर्याप्त अनुभव प्राप्त हो सके। स्कूल शिक्षा के व्यव-सायीकरण के कार्यक्रम के निमित्त पाठ्यक्रमीय और अनुदेशीय सामग्रियों के विकास के लिए किए जाने वाले सर्वेक्षणों को करने में इसने राज्यों की सहायता की है।

अपनी शैक्षिक अनुसंधान और नवाचार समिति (एरिक) के माध्यम से शिक्षा क्षेत्र में अनुसंधान और नवाचार को परिषद् ने सक्रिय रूप से बढ़ावा और सहारा दिया है। शैक्षिक आवश्यकताओं से सम्बद्ध अनुसंधान करने के लिए परिषद् व्यक्तियों और संस्थाओं को वित्तीय सहायता प्रदान करती है। दूसरों के अनुसंधान कार्यों को बढ़ावा देने के साथ-साथ, परिषद् शिक्षा के विभिन्न क्षेत्रों में अपने आप महत्वपूर्ण अनुसंधान कार्य करवाती है। शोध कार्य के क्षेत्र में प्रतिभावान व्यक्तियों को आकर्षित और प्रोत्साहित करने के लिए परिषद् फेलोशिप की योजना चलाती है। राष्ट्रीय परिषद् उत्तम पाठ्यपुस्तकें लिखवा कर प्रकाशित करती है। यह प्राथमिक एवं सेकण्डरी कक्षाओं के लिए सस्ते विज्ञान-किटों का और शिक्षण सामग्री तथा प्रयोगशाला के उपकरणों का उत्पादन करती है। नए पाठ्यक्रम के संदर्भ में ये कार्यक्रम और भी सशक्त विधि से चल रहे हैं।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् प्रशिक्षण और विस्तार के कार्यक्रम चलाती है जिनसे अध्यापकों को नवाचार के नए-नए प्रयोगों को अपनाने में सहायता मिलती है। ये गतिविधियां परिषद् के प्रमुख कार्यों में आती हैं। राज्य स्तर पर परिषद् प्रमुख व्यक्तियों को प्रशिक्षित करती है ताकि इस प्रशिक्षण का कई गुना प्रभाव पड़ सके। परिषद् के विभिन्न संघटकों द्वारा प्रशिक्षण और विस्तार तथा अनुसंधान और विकास के क्षेत्रों में किए जाने वाले कार्यों का विवरण इस रिपोर्ट के प्रासंगिक अनुभागों में मिलेगा।

स्कूल शिक्षा में गुणात्मक सुधार लाने के उद्देश्य से राष्ट्रीय परिषद् पाठ्यपुस्तकों, अभ्यास पुस्तिकाओं, शिक्षक दर्शिकाओं, सहायक पठन सामग्री, शोध-प्रबन्धों और पत्रिकाओं आदि का निर्माण और प्रकाशन करती है। यह शैक्षिक सर्वेक्षण भी करती है जिसके परिणामों से स्कूलों की स्थापना में सहायता मिलती है।

शैक्षिक जानकारी (सूचनाओं) का विकीर्णन परिषद् का एक प्रमुख कार्य है। इस गतिविधि के अन्तर्गत परिषद् चार पत्र प्रकाशित करती है जो विभिन्न स्तर के पाठकों के लिए, विभिन्न विषयों से सम्बद्ध हैं। 'इण्डियन एजुकेशनल रिव्यू' मुख्य कर शिक्षा शास्त्रियों और शोध कर्त्ताओं के लिए प्रकाशित किया जाता है और इसमें शोध अनुसंधान विषयक सामग्री दी जाती है। 'जर्नल ऑफ इण्डियन एजुकेशन' शिक्षकों और अध्यापक-प्रशिक्षकों के लिए नवाचार सम्बन्धी सामग्री प्रकाशित करता है। 'स्कूल साइंस' में विज्ञान और स्कूल स्तर पर विज्ञान शिक्षण से सम्बन्धित सामग्री दी जाती है जो मुख्य कर विज्ञान के अध्यापकों और छात्रों के लिए उपयोगी होती है। 'प्राइमरी टीचर' का प्रकाशन हिन्दी और अंग्रेजी दोनों भाषाओं में होता है और यह प्राथमिक अध्यापकों तथा अध्यापक-प्रशिक्षकों के लिए विशेष रूप से उपयोगी है।

स्कूल शिक्षा के सुधार से सम्बद्ध कार्यक्रमों को सीधे अपने ही हाथों करने के साथ-साथ परिषद् देश की ऐसी पेशेवर संस्थाओं की सहायता भी करती है जो स्कूल शिक्षा से सम्बन्धित कार्य करते हैं। वित्तीय सहायता की इस योजना को परिषद् कई वर्षों से चला रही है। विभिन्न व्यावसायिक शैक्षिक संस्थाओं को वर्ष 1978-79 के दौरान दी गई वित्तीय सहायता का विवरण परिशिष्ट 'क' में दिया गया है।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् भारत सरकार और अन्य देशों की सरकार के मध्य द्विपक्षी सांस्कृतिक आदान-प्रदान कार्यक्रम के कार्यान्वयन के लिए एक माध्यम (एजेंसी) के रूप में भी कार्य करती है। इस प्रकार यह अपनी आवश्यकताओं के अनुरूप समस्याओं के विशेष शैक्षिक अध्ययन के निमित्त प्रतिनिधियों को विदेश भेज कर और विकासशील देशों के प्रतिनिधियों के लिए यहां प्रशिक्षण और अध्ययन की व्यवस्था करके शैक्षिक विचारों का द्विपक्षी आदान-प्रदान बनाए रखती है। इस काम को यूनेस्को और अन्य अन्तर्राष्ट्रीय माध्यमों के तत्वावधान में भी किया जाता है। परिषद् विविध अन्तर्राष्ट्रीय गोष्ठियों/सभाओं में भाग लेने के लिए अपने अधिकारियों को भेजती है और विदेशी अतिथियों को अपने यहां बुलाती है। इस प्रकार के अन्तर्राष्ट्रीय कार्यक्रमों के विवरण यथा स्थान दिए गए हैं साथ ही परिशिष्ट 'च' में भी दिए गए हैं।

## संरचना एवं प्रशासन

अपनी भूमिका को सामर्थ्य के साथ निभाने और अपने उद्देश्यों को पुरअसर तरीके से प्राप्त करने के लिए राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् के मोटे तौर पर पांच प्रमुख संघटक हैं :

(क) सचिवालय जो समन्वय के कार्य करता है और प्रशासन की सुविधाएं जुटाता है।

(ख) दिल्ली स्थित राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान जिसमें अनेक विभाग/एकक हैं जो स्कूल शिक्षा के सुधार के लिए महत्वपूर्ण शैक्षणिक कार्यक्रमों के विकास के काम करते हैं।

(ग) अजमेर, भोपाल, भुवनेश्वर और मैसूर के चार क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय जो अध्यापक शिक्षा के नवाचार कार्यक्रमों का विकास करते हैं और उन्हें चलाते हैं।

(घ) दिल्ली स्थित शैक्षिक प्रौद्योगिकी केन्द्र जिसे क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय का दर्जा मिला हुआ है और जो दूर से शिक्षा देने की प्रणालियों तथा अन्य शैक्षिक प्रौद्योगिकी कार्यक्रमों से सम्बद्ध है।

(ङ) राज्यों के मुख्यालयों में स्थित क्षेत्रीय सलाहकारों के कार्यालय जो राज्यों के शिक्षा विभागों और संस्थाओं के साथ सम्पर्क सूत्र बनाए रखते हैं।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् का सगठनात्मक ढांचा चार्ट 1 में दिया गया है। परिषद् के लिए निर्णय लेने की जो कार्य प्रणाली है उसके अन्तर्गत अनेक समितियां आती हैं (चार्ट 2)। सर्वोच्च निकाय परिषद् है जिसके अध्यक्ष केन्द्रीय शिक्षा मन्त्री हैं। उपाध्यक्ष केन्द्रीय शिक्षा राज्य मन्त्री हैं और सभी राज्यों/केन्द्र शासित प्रदेशों के शिक्षा मन्त्री, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग के अध्यक्ष, शिक्षा और समाज कल्याण मंत्रालय के सचिव, हर क्षेत्र के विश्वविद्यालयों से चार उप-कुलपति और विख्यात शिक्षक एवं शिक्षाविद इसके सदस्य हैं। परिषद् के सदस्यों की सूची परिशिष्ट ग 1 में दी गई है। परिषद् की बैठक वर्ष में कम से कम एक बार अवश्य होती है।

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् का प्रशासन एक लघु शासी निकाय द्वारा होता है जिसे कार्यकारी समिति कहते हैं। यह समिति अनेक स्थायी समितियों और कार्यक्रम सलाहकार समिति के माध्यम से अपने कार्य करती है। विभिन्न समितियों के सदस्यों की सूचियां परिशिष्ट ग-2, ग-3, ग-4, ग-5 और ग-6 में दी गई हैं। इन समितियों द्वारा वर्ष के दौरान लिए गए महत्वपूर्ण निर्णय परिशिष्ट घ-1, घ-2 और घ-3 में दिए गए हैं।

परिषद् के सभी कार्यक्रमों की देखभाल और विभिन्न कार्यक्रमों के लिए मार्ग-दर्शी रेखाओं एवं प्राथमिकताओं का निर्धारण करने के लिए कार्यक्रम सलाहकार समिति है जो एक शैक्षणिक निकाय है। कार्यक्रम सलाहकार समिति द्वारा निर्धारित मार्ग-दर्शन को ध्यान में रख कर ही अन्य विभिन्न समितियों और मण्डलों द्वारा परिषद् के कार्यक्रमों पर विचार किया जाता है। सर्व प्रथम विचार तथा अनुमोदन कार्य राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान के प्रत्येक विभाग/एकक के विभागीय सलाहकार मण्डल को करना होता है। परिषद् के अन्तर्विभागीय समन्वय के प्रयोजन से अनुमोदन के द्वितीय स्तर पर, उसे शैक्षणिक समिति/समन्वय

चार्ट-1

# राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की संरचना




नोट : क्षेत्रीय सलाहकारों के कार्यालयों के पतों के लिए परिशिष्ट ख देखिए।

चार्ट-2

## राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् की कार्यविधि



समिति/शैक्षिक अनुसंधान और नवाचार समिति जांचती है। अनुसंधान कार्यक्रमों की जांच शैक्षिक अनुसंधान और नवाचार समिति (एरिक) करती है। यही समिति बाहर से प्राप्त अनुसंधान प्रस्तावों तथा परिषद् के अपने अनुसंधान प्रस्तावों को वित्तीय सहायता के लिए स्वीकृत करती है। राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान के शैक्षणिक विभागों के कार्यक्रमों पर डीन (शैक्षणिक) की अध्यक्षता में शैक्षणिक समिति विचार करती है और सेवा/उत्पादन विभागों के कार्यक्रमों पर डीन (समन्वय) की अध्यक्षता में समन्वय समिति विचार करती है।

क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों के लिए भी एक समन्वय समिति है जिसके अध्यक्ष डीन (शैक्षणिक) हैं। प्रत्येक क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय की एक प्रबन्ध समिति है जो कि अपने क्षेत्र की राज्य सरकार और वहां के विश्वविद्यालयों के साथ घनिष्ठ सम्पर्क बनाए रखती है। राज्य सरकार के प्रतिनिधि इस समिति के सदस्य होते हैं और क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय जिस विश्वविद्यालय से सम्बद्ध होता है, उसके उपकुलपति इसके अध्यक्ष होते हैं।

क्षेत्रीय सलाहकारों के कार्यालयों के कार्यक्रमों के बारे में परिषद् को सलाह देने के लिए एक सलाहकार मण्डल डीन (समन्वय) की अध्यक्षता में काम करता है। इस मण्डल में राज्य सरकारों के प्रतिनिधि होते हैं। राज्य स्तर पर एक सलाहकार समिति क्षेत्रीय सलाहकार को सलाह देती है। इस समिति के अध्यक्ष सम्बद्ध राज्य के शिक्षा विभाग के सचिव होते हैं।

वर्ष 1978-79 के दौरान परिषद् के मुख्य कार्यकारी निम्नलिखित थे—

**निदेशक** : डा० शिव कुमार मित्र

**संयुक्त निदेशक** : डा० अतीन्द्र नाथ बोस

**सचिव** : श्री वी० आर० द्रवीड़, आई० ए० एस०
(10 अगस्त, 1978 तक)
श्री विनोद कुमार पण्डित, आई० ए० एस०

**डीन**

**अनुसंधान** : डा० आर० सी० दास

**शैक्षणिक** : डा० आर० सी० दास

**समन्वय** : डा० अतीन्द्र नाथ बोस

# 2

# नई दिशाएं

परिषद् ने वर्ष 1978-79 के दौरान अपने कार्यक्रमों की प्राथमिकता मुख्यत: सामाजिक महत्व और समग्र आर्थिक विकास के राष्ट्रीय हित को ध्यान में रखते हुए तय की। ये कार्यक्रम इन उद्देश्यों को दृष्टि में रखकर बनाए गए—सबको शिक्षा के समान अवसर, शिक्षा को आर्थिक विकास से घनिष्ठ रूप से जोड़ना, प्रारंभिक शिक्षा के उन्नयन को आधार रूप में ग्रहण कर समुदाय शिक्षा की व्यवस्था, जनसंख्या वृद्धि के नियंत्रण की वांछनीयता और नैतिक मूल्यों तथा राष्ट्रीय एकीकरण को बढ़ाने की आवश्यकता।

प्रारंभिक शिक्षा के सार्वजनीकरण की दिशा में परिषद् का प्रयास ऐसे कार्यक्रमों को विकसित करने का रहा, जो आबादी के उन शोषित वर्गों की सहायता करते हैं जो शिक्षा से वंचित रहे हैं और जिन्हें शिक्षा की सुविधाएं अवश्य प्रदान की जानी चाहिए चूंकि आर्थिक और सामाजिक कारण उन्हें औपचारिक शिक्षा प्रणाली तक नहीं पहुंचने देते या शिक्षा पूरी करने के पहले ही उन्हें स्कूलों से छुड़ा देते हैं, इसलिए उनकी शैक्षिक आवश्यकताओं की पूर्ति के लिए अनौपचारिक शिक्षा को अपनाना जरूरी है। परिणामस्वरूप परिषद् ने अनौपचारिक शिक्षा की विभिन्न विधियों में प्रयोग किए। ग्रामीण और पिछड़े इलाकों में, लड़कियों में और अनुसूचित जातियों तथा जनजातियों में शिक्षा के उन्नयन के लिए विशेष कार्यक्रमों के विकास पर विशेष बल दिया गया।

इस बात को ध्यान में रखकर कि ऐसे शैक्षिक कार्यक्रमों के विकास की जरूरत है जो विशेष वर्गों और विशेष क्षेत्रों की खास जरूरतों के लिए प्रासंगिक हैं, परिषद् ने विकेन्द्रीकृत पाठ्यक्रम प्रतिपादन का प्रायोगिक कार्यक्रम जारी रखा। प्रारम्भिक स्कूल शिक्षकों के सहयोग से प्रासंगिक पाठ्यक्रमीय सामग्री को विकसित करने के साथ-साथ परिषद् ने एक ऐसा कार्यक्रम भी चलाया है जिसके अन्तर्गत संभावित शिक्षकों की सहायता ऐसी पाठ्य सामग्री के निर्माण में की जाती है जो क्षेत्रों और वर्गों के लिए विशिष्ट है और जिसे अनौपचारिक शिक्षा केन्द्रों में इस्तेमाल किया जा सकता है। इस प्रकार से विकसित किए गए अधिगम के 'एपीसोड' प्रारंभिक स्कूल के बच्चों के दैनन्दित अनुभवों से सम्बद्ध होते हैं।

प्रारंभिक शिक्षा के उन्नयन के लिए समुदाय की सहायता जरूरी होती है। इसीलिए समुदाय-शिक्षा के समुचित कार्यक्रमों के विकास की दिशा में परिषद् ने अपने प्रयोग जारी रखे। इसका उद्देश्य यह है कि किसी विशेष क्षेत्र में ऐसी शैक्षिक सेवाएं उपलब्ध कराए रखना जो विभिन्न आयु वर्गों की विभिन्न शैक्षिक आवश्यकताओं की पूर्ति कर सकें।

परिषद् के सम्मुख विशेष प्राथमिकता वाला एक काम यह है कि ऐसे कार्यक्रमों का विकास किया जाए जो आर्थिक विकास के कार्य को शिक्षा के साथ घनिष्ठता और अधिक प्रभाव से जोड़ सकें। स्कूल पाठ्यक्रम के अनिवार्य उपादान के रूप में 'सामाजिक रूप से उपयोगी उत्पादक कार्य' के प्रवेश से सम्बद्ध कार्य जारी रहा। अनौपचारिक शिक्षा केन्द्रों में चलने वाला अनुदेशीय कार्यक्रम इस बात पर जोर देता है कि विद्यार्थियों में ऐसी कुशलताएं बढ़ाई जाएं जो उनकी वर्तमान आमदनी को तो बढ़ाएं ही, साथ ही समुदाय के धन्धों में भी विविधता ला दें। एक क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय में इस बात का अध्ययन किया गया है कि सेकंडरी स्कूलों में 'सामाजिक रूप से उपयोगी उत्पादक कार्य' के अन्तर्गत एक प्रमुख गतिविधि के रूप में खाई जाने वाली खुम्बियों की खेती की क्या सम्भावनाएं हैं। इसी प्रकार परिषद् के एक अन्य संघटक ने जुलाहों की शिक्षा को जारी रखने के पाठ्यक्रम के विकास के लिए एक सामाजिक-आर्थिक सर्वेक्षण किया।

शिक्षा के व्यवसायीकरण के क्षेत्र में परिषद् ने अनुसंधान और विकास कार्य जारी रखा। विभिन्न व्यावसायिक क्षेत्रों में कोर्सों के विकास के लिए इसने नर्सिंग कौंसिल ऑफ इण्डिया और भारतीय कृषि अनुसंधान परिषद् जैसी अनेक संस्थाओं के साथ सहयोगी योजनाएं बनाईं। शैक्षिक और व्यावसायिक क्षेत्र में समुचित चुनाव के लिए छात्रों की मदद करने के वास्ते सेकण्डरी स्तर पर व्यावसायिक खोज के कार्यक्रम को हाथ में लिया गया। सर्वेक्षण करने के लिए, विभिन्न व्यावसायिक क्षेत्रों में समुचित पाठ्यक्रमों का विकास करने के लिए, शिक्षकों के नवाचार प्रशिक्षण के लिए, और कार्यक्रमों की प्रभावान्विता की जाँच करने के लिए राज्यों को सहायता दी गई।

शैक्षिक प्रक्रम में शिक्षक की महत्ता को समझते हुए परिषद् ने स्कूल शिक्षकों की योग्यता को बढ़ाने की दिशा में पहले की तरह अपने प्रयास जारी रखे। परिषद् ने राज्यों और उनके शिक्षक-प्रशिक्षण संस्थानों को उनके अध्यापक शिक्षा पाठ्यक्रमों के उच्च विकास में सहायता दी है। यह सहायता विशेषकर राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् द्वारा बनाए गए ढाँचे के आधार पर दी गई है। अध्यापकों के लिए सेवा कालीन प्रशिक्षण के बृहद् कार्यक्रमों के आयोजन में परिषद् ने राज्य सरकारों और राज्य शिक्षा संस्थानों आदि के साथ सहयोग किया। अध्यापक-शिक्षा के स्तर को सुधारने के लिए किए जाने वाले प्रभावकारी उपायों की दिशा में परिषद् ने राज्य अध्यापक शिक्षा मंडलों की भी मदद की। रा० शै० अ० और प्र० प० द्वारा स्थापित अनवरत शिक्षा केन्द्रों ने शिक्षकों की व्यावसायिक आवश्यकता के अनुरूप कार्यक्रमों को जारी रखा। ये केन्द्र एक ऐसे तन्त्र की सुविधा प्रदान करते हैं जिससे शिक्षकों के सेवाकालीन प्रशिक्षण विकेन्द्रीकृत आधार पर किए जा सकें। साथ ही वे अध्यापकों को इस बात के अवसर भी देते हैं कि केन्द्र में उपलब्ध शिक्षण-अधिगम के साधनों की जरूरत पड़ने पर वे लाभ उठा सकें। इस योजना की एक महत्वपूर्ण बात यह है कि खर्च को रा० शै० अ० और प्र० प० तथा राज्य सरकारों के मध्य बराबर-बराबर बाँट लिया जाता है। इससे इस योजना में राज्य सरकारों की रुचि और प्रतिभागिता बराबर बनी रहती है।

समीक्षाधीन वर्ष में एक प्रमुख परिवर्तन यह हुआ कि पाठ्यक्रम विकास का अभिगम बदल गया। यह बोध होने पर कि शिक्षा को सामाजिक, आर्थिक और सांस्कृतिक विकास का प्रमुख माध्यम बनना होगा तथा इसी के परिणामस्वरूप जीवन स्तर सुधरेगा, पाठ्यक्रम की परिकल्पना बदल गई है। परिषद् ने पाठ्यक्रम को विभिन्न उन्नतिपरक विचारों के इर्द-गिर्द विकसित करने की प्रक्रिया शुरू कर दी है। परिषद् ने पाठ्यक्रम को बच्चे के परिवेश, उसके परिवार और उसके समुदाय से सम्बद्ध कर दिया है।

अब नए पाठ्यक्रम में इस प्रकार के विषय आते हैं—खेतों की सुधरी हुई उपज, गांवों में बिजली पहुंचाना, शहरों की गन्दी बस्तियाँ, लघु उद्योग-धन्धे, वन रोपण, भू-क्षरण, भूमि सुधार, जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा आदि। पाठ्यक्रम में इस बात पर जोर दिया

जाता है कि इस प्रकार के समस्या मूलक विषयों को बच्चे समझ सकें और उनको निपटाने की सामर्थ्य ला सकें।

प्रमुख सामाजिक समस्याओं के बारे में रा० शै० अ० और प्र० प० की चिंता इन बातों से प्रकट होती है—जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा के बारे में सामग्री-निर्माण, आर्थिक गतिविधियों द्वारा उत्पादकता-वृद्धि की जरूरत, तथा विद्यार्थियों में नैतिक मूल्यों का प्रोत्साहन। छात्रों और शिक्षकों के लिए राष्ट्रीय एकीकरण शिविरों का आयोजन हुआ ताकि उनके मन मस्तिष्क में सांस्कृतिक विविधता के मध्य देश की एकता के भाव पनप सकें।

शैक्षिक कार्यक्रमों को कार्यान्वित करने की जिम्मेवारी मूलत: राज्य सरकारों की है। इसलिए राज्य सरकारों के शिक्षा विभागों तथा राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् एवं राज्य शिक्षा संस्थान जैसी राज्य स्तर की संस्थाओं के साथ राष्ट्रीय परिषद् ने स्कूल शिक्षा के सुधार के लिए महत्वपूर्ण शैक्षणिक कार्यक्रमों के उन्नयन एवं कार्यान्वियन की दिशा में सहयोग करना जारी रखा। इन कार्यक्रमों में इस प्रकार के विषय शामिल थे—पाठ्यक्रमों का सुधार, अध्यापकों और प्रमुख जानकार कर्मचारियों का प्रशिक्षण, उन्नत किए गए पाठ्यक्रम के संदर्भ में पाठ्य सामग्री का निर्माण आदि।

अधिगम के नए कौशलों के निर्माण की दिशा में परिषद् ने अपने प्रयोग जारी रखे। परिषद् का शैक्षिक प्रौद्योगिकी केन्द्र शिक्षा के प्रचार-प्रसार के आधुनिक माध्यम खास कर दूर से शिक्षा प्रदान करने की प्रणालियों की सम्भावना की खोज करता रहा है। अधिक प्रभावकारी शिक्षण-अधिगम के सस्ते देशी शैक्षणिक साधनों के निर्माण के लिए शिक्षण साधन विभाग ने राज्यों की सहायता की। विज्ञान शिक्षण की एक ऐसी वैकल्पिक और समाकलित प्रणाली ढूंढ़ ली गई है जिसमें बच्चे के परिवेश में उपलब्ध साधनों का इस्तेमाल किया जाता है। अन्य परिणामों के अलावा इससे यह पता चलता है कि प्रभावकारी विज्ञान शिक्षण के लिए मंहगी प्रयोगशाला की ही जरूरत हो, ऐसी कोई बात नहीं है। इस प्रणाली को बड़ी सफलता के साथ होशंगाबाद विज्ञान शिक्षण कार्यक्रम में दिखाया गया है जिसे राष्ट्रीय परिषद् ने सहायता दी है। इस परियोजना का उद्देश्य विद्यार्थियों को अन्वेषणात्मक पद्धति से विज्ञान पढ़ाना है। इस परियोजना ने सोलह ग्राम-स्कूलों से शुरू कर अब पूरे होशंगाबाद जिले को अपने अन्तर्गत कर लिया है। टाटा इंस्टीच्यूट ऑफ फंडामेंटल रिसर्च, दिल्ली विश्वविद्यालय, विश्वविद्यालय अनुदान आयोग तथा राज्य के महाविद्यालय जैसे प्रमुख संस्थान इस परियोजना में भाग ले रहे हैं।

# 4

## समाजोपयोगी उत्पादक कार्य और शिक्षा का व्यवसायीकरण

समाजोपयोगी उत्पादक कार्य और शिक्षा का व्यवसायीकरण स्कूल शिक्षा और आर्थिक विकास को परस्पर जोड़ने का कार्य करते हैं। इसका उद्देश्य विद्यार्थियों में ऐसी कुशलताएं बढ़ाना है जो सामाजिक रूप से संगत हैं और जो बाद में समाजोपयोगी तथा उत्पादक नागरिकों के निर्माण में सहायता करती हैं। ईश्वर भाई पटेल समिति ने सिफारिश की है कि शिक्षा के सभी स्तरों पर पाठ्यक्रम में, महात्मा गांधी के शिक्षा दर्शन में संस्तुत समाजोपयोगी उत्पादक कार्य को महत्वपूर्ण दर्जा देना चाहिए और जहां तक सम्भव

हो, स्कूलों के विभिन्न विषयों की पाठ्य सामग्री को उससे सम्बद्ध होना चाहिए। इस कार्यक्रम की एक उल्लेखनीय विशेषता यह है कि यह शिक्षार्थी और समुदाय की मूल आवश्यकताओं को स्कूल की गतिविधियों से सम्बद्ध करती है। इसका उद्देश्य बच्चे को काम की दुनिया से परिचित कराना और उसे अकेले या सामूहिक रूप से हाथ के काम करना सिखाना है। इसके द्वारा बच्चों में श्रम का आदर बढ़ेगा और अपने पैरों पर खड़े होने और सहयोग करने जैसे वांछित सामाजिक मूल्य उनमें पनपेंगे।

समीक्षाधीन वर्ष में, समाजोपयोगी उत्पादक कार्य का एक माडल पाठ्यक्रम बनाने के लिए और पाठ्यक्रम बनाने की विधि तथा परिकल्पनाओं के स्पष्टीकरण के लिए एवं विभिन्न गतिविधियों के आयोजन में शिक्षकों को प्रशिक्षित करने के लिए, कई कार्यशालाओं और प्रशिक्षण कोर्सों का आयोजन किया गया। कार्यक्रम का स्तर निरूपित करने के लिए चुने गए स्कूलों में एक अध्ययन भी किया गया।

शैक्षिक सुधार की एक अनिवार्य विशेषता शिक्षा का व्यवसायीकरण है। यदि हायर सेकण्डरी शिक्षा को सामाजिक रूप से संगत और आर्थिक रूप से विद्यार्थी के लिए सार्थक बनना है तो इसे राष्ट्रीय विकास के लक्ष्यों में समाकलित होना पड़ेगा। राष्ट्रीय विकास के लक्ष्यों में अन्य बातों के साथ बेरोजगारी और नीम बेरोजगारी की समाप्ति, ग्रामोत्थान की सुविधाएं और घरेलू व छोटे उद्योगों को प्रोत्साहन शामिल है। समुदाय के सीधे उपयोग की कुशलताओं में विद्यार्थी को प्रशिक्षित करके, व्यवसायीकरण का कार्यक्रम राष्ट्रीय विकास के महत्वपूर्ण कार्यों को उल्लेखनीय सहयोग प्रदान करता है।

परिकल्पनाओं के स्पष्टीकरण के लिए, समुचित पाठ्यक्रमीय और अनुदेशीय सामग्री के विकास के लिए और शिक्षकों तथा प्रशासकों के नवाचार के लिए अनेक कार्यक्रम इस वर्ष के दौरान आयोजित किए गए। कृषि, उद्योग, वाणिज्य, चिकित्सा जैसे विविध क्षेत्रों में 84 कोर्सों की जरूरत महसूस की गई जिनके माध्यम से व्यवसायीकरण कार्यक्रम मध्यवर्ती कर्मचारियों को प्रशिक्षित कर सकता है।

विशेषज्ञों के सहयोग से रा० शै० अ० और प्र० प० द्वारा व्यवसायीकरण पर बनाए गए प्रपत्र में जोरदार सिफारिश की गई है कि व्यवसाय सम्बन्धी सभी कार्यक्रमों का नियोजन रोजगार की सम्भावनाओं की आधार सामग्री के आधार पर होगा। इसीलिए 'शिक्षा के व्यवसायीकरण एकक' की एक प्रमुख जिम्मेवारी राज्यों को उनके कार्यक्रम नियोजित करने में सहायता देने के लिए माडल सर्वेक्षण कराने की है। कृषि, वाणिज्य, उद्योग, स्वास्थ्य और गृह विज्ञान के क्षेत्रों में व्यवसाय की सम्भावनाओं का एक अध्ययन आन्ध्र प्रदेश में किया गया था। इस अध्ययन की रिपोर्ट और सिफारिशें राज्य सरकार को भेज दी गई थीं। यह परियोजना समुचित व्यवसायों की पहचान में राज्य की मदद करने के लिए ली गई थी ताकि सेकण्डरी के बाद के स्तर पर व्यावसायिक कार्यक्रम शुरू

किया जा सके । पाठ्यक्रमों को बनाने के लिए राज्य ने समितियां गठित कर ली हैं ताकि शैक्षणिक सत्र 1979-80 के दौरान ही नए कार्यक्रम शुरू किए जा सकें ।

चुने गए हायर सेकण्डरी स्कूलों/जूनियर कालेजों/कालेजों में शैक्षिक सत्र 1977-78 के दौरान कर्नाटक और गुजरात ने व्यावसायिक कार्यक्रम शुरू किए । कर्नाटक ने 21 व्यवसायिक कोर्स चुने और 13 चुने हुए जूनियर कालेजों में 1030 छात्रों को भर्ती किया । जबकि गुजरात ने 30 संस्थाओं में 3000 छात्र मुख्यत: वाणिज्य और गृह विज्ञान के कोर्सों में भर्ती किए । कर्नाटक के सभी कोर्स दो वर्षों तक चलने वाले हैं, जबकि गुजरात के कोर्स एक से तीन वर्षों तक चलेंगे । शिक्षा के व्यवसायीकरण एकक ने इन दो राज्यों में मूल्यांकन अध्ययन इसलिए किए थे ताकि ये राज्य अपने संस्थानों द्वारा अनुभूत कठिनाइयों को समझ सकें और उन कठिनाइयों से पार पाने के रास्ते ढूंढ़ सकें । कर्नाटक में दो मूल्यांकन और गुजरात में एक मूल्यांकन पूरा किया जा चुका है । इन मूल्यांकन अध्ययनों की रिपोर्ट और एकक की टिप्पणियाँ सम्बद्ध राज्यों को तथा भारत सरकार के शिक्षा मंत्रालय को भेजी गई थीं । स्थिति को सुधारने के लिए कर्नाटक ने कई कदम उठा लिए हैं और आशा की जाती है कि कोर्सों को और भी आकर्षक बनाने के लिए अगले सत्र में ये राज्य नए कदम उठायेंगे ।

इस वर्ष के दौरान कई परिसंवाद आयोजित किए गए ।

योजना आयोग के आग्रह पर शिक्षा के व्यवसायीकरण विषय पर दिल्ली में एक दो-दिवसीय परिसंवाद आयोजित किया गया जिसमें विभिन्न राज्यों के 40 व्यक्तियों ने भाग लिया । परिसंवाद में व्यवसायीकरण की सामान्य विचारधारा, उसकी प्रकृति, जिन राज्यों में व्यावसायिक कार्यक्रम शुरू किए जा चुके हैं उनके सामने आने वाली कठिनाइयों और इस परियोजना को सफलतापूर्वक लागू करने के तरीकों पर विचार-विमर्श हुआ ।

कर्नाटक में तीन दिनों का एक परिसंवाद राज्य के व्यवसाय सम्बन्धी संस्थानों के आगे आने वाली समस्याओं पर विचार विमर्श करने के लिए आयोजित किया गया । इस परिसंवाद में जूनियर कालेजों के चालीस अध्यक्षों और व्यवसाय संबंधी कोर्स पढ़ाने वाले शिक्षकों ने भाग लिया । इस परिसंवाद की एक प्रमुख विशेषता यह थी कि इसमें राज्य के भविष्य के नियोजकों द्वारा विशेष वार्ताएं दी गईं जिनमें कई समस्याओं की समीक्षा की गई । इन समस्याओं के विषय थे—कोर्स की कमियाँ, कोर्स के व्यावहारिक पक्ष का सुधार, नौकरियों के अवसर और व्यवसाय संबंधी शिक्षा पाने वाले छात्रों को नियुक्त करने के लिए सरकार द्वारा किए जाने वाले कार्य । विचार-विमर्श से पता चला कि जिन लोगों के पास सही किस्म की शिक्षा और प्रशिक्षण हैं, उनके लिए नौकरियों के सुअवसर अवश्यमेव हैं । यह भी पता चला कि सम्पूर्ण पाठ्यक्रमों को इस प्रकार से निर्मित करने की आवश्यकता है कि नियोजन की पूर्ति शैक्षणिक विषयवस्तु को नष्ट किए बिना ही हो सके । यह बात भी प्रकाश में आई कि यदि कुछ प्रशासनिक रुकावटों को दूर कर दिया जाए, तो कोर्सों के लिए

अपना समर्थन देने में नियोजकों को खुशी होगी।

उत्तर प्रदेश में रा० शै० अ० और प्र० प० के क्षेत्रीय सलाहकार के आग्रह पर 'शिक्षा के व्यावसायीकरण' पर एक परिसंवाद आयोजित किया गया जिसमें 30 लोगों ने भाग लिया। भाग लेने वालों में भूतपूर्व उपकुलपति, विश्वविद्यालय के प्रोफेसर, राज्य असेम्बली के सदस्य, शिक्षकों की यूनियनों के नेता और राज्य अधिकारी शामिल थे। इसमें एक दिलचस्प अनुभव यह रहा कि राष्ट्रीय परिषद् और अखबारों के प्रचार के बावजूद प्रतिभागियों को व्यवसायीकरण के बारे में सही जानकारी नहीं थी, बल्कि उनकी परिकल्पना कुछ और ही थी। उन लोगों को देश के आर्थिक विकास की आज की परिस्थिति में व्यवसायीकरण की आवश्यकता के बारे में कायल करवा पाना सचमुच ही बहुत कठिन था। कार्यान्वयन के निमित्त सरकार के पास भेजने के लिए एक व्यापक रिपोर्ट तैयार की गई।

वर्ष के दौरान एक अन्य प्रमुख गतिविधि थी—कर्मचारीगण के लिए नवाचार प्रशिक्षण। तमिलनाडु सरकार के आग्रह पर छ: नवाचार कार्यक्रमों का आयोजन हुआ। हर कार्यक्रम में 50 संस्था-अध्यक्षों ने भाग लिया। ये कार्यक्रम कोयम्बटूर, तिरुचिरापल्ली, रामनाथपुरम, कन्याकुमारी, तिरुनेलवेली और तंजावूर में किए गए। इनका उद्देश्य उन स्कूलों की विविध समस्याओं को समझना था, जिन्होंने व्यवसायीकरण के कार्यक्रम चला रखे हैं। ये समस्याएं हैं—अंशकालिक शिक्षकों की नियुक्ति के बारे में, पर्याप्त उपकरण और समुचित शिक्षण सामग्री की व्यवस्था, पाठ्यचर्या की अच्छाइयाँ-बुराइयां, नियुक्ति की परेशानियां, नौकरियों के अवसर और प्रशासनिक समस्याएं। यह पाया गया कि अधिकांश हेडमास्टरों को व्यवसायीकरण कार्यक्रमों के बारे में बहुत कम पता था और कइयों का विचार था कि व्यवसाय सम्बंधी कोर्सों को चलाने के लिए अलग ही स्कूल बनाए जाने चाहिए। एक दिलचस्प प्रेक्षण यह था कि कोर्सों को शहरी केन्द्रों की अपेक्षा ग्रामीण इलाकों में ज्यादा सफलता के साथ चलाया जा रहा है। विकास की एजेंसियों का सहयोग वहां शहरों और कस्बों की अपेक्षा ज्यादा आसानी से मिल रहा था।

जिलों का शैक्षिक सर्वेक्षण करने के लिए नियुक्त अधिकारियों का नवाचार कार्यक्रम तमिलनाडु, त्रिपुरा और हरियाणा में किया गया। तमिलनाडु का कार्यक्रम मद्रास में आयोजित किया गया जिसमें 40 अधिकारियों ने भाग लिया जिनमें मुख्य शैक्षिक अधिकारी भी थे। इसी तरह का एक कार्यक्रम अगरतला में और एक गुड़गाँव (हरियाणा) में भी हुआ। इन नवाचार कार्यक्रमों का प्रमुख उद्देश्य सर्वेक्षण अधिकारियों को 'शिक्षा का व्यावसायीकरण एकक' द्वारा तैयार की गई प्रश्नावलियों का इस्तेमाल सिखाना और आधार सामग्री एकत्र करने की विधियों में प्रवीण करना था। परिणामस्वरूप तमिलनाडु ने छ: जिलों में, त्रिपुरा ने एक जिले में और हरियाणा ने दो जिलों में सर्वेक्षण कार्य पूरा कर लिया है।

# 5

# पाठ्यक्रम और पाठ्यपुस्तकें

यदि शिक्षा को सामाजिक दृष्टि का एवं उन अनिवार्य समान मूल्यों का स्रोत होना है, जो विविधता से भरे असमान समाज को एक बनाए रखते हैं, तो जनता की आवश्यकताओं और आकांक्षाओं को पूरा करने की दृष्टि से विकसित किया गया पाठ्यक्रम बहुत जरूरी है। इसलिए इस बात में आश्चर्य नहीं होना चाहिए कि इस वर्ष के दौरान परिषद् का खास जोर नई शिक्षा प्रणाली के लिए पाठ्यक्रम-विकास, पाठ्यपुस्तकों का निर्माण तथा सम्बन्धित सामग्री के क्षेत्र की ओर ही रहा। पाठ्यक्रम-विकास के लिए किए गए परिषद् के कार्यों की

पुष्टि इन प्रकाशनों से होती है—'एजुकेशनल आब्जेक्टिव्ज एट दि प्राइमरी स्टेज—ए डेवेलपमेंटल एप्रोच' और 'इफेक्टिव यूज आफ स्कूल करीक्यूलम'। ('प्राथमिक स्तर पर शैक्षिक लक्ष्य—एक विकासात्मक दृष्टि' और 'स्कूल-पाठ्यक्रम का प्रभावी उपयोग')

शैक्षिक लक्ष्यों वाली पुस्तक प्राथमिक स्तर पर शिक्षा के उन विकासात्मक उद्देश्यों की विस्तृत सूची प्रस्तुत करती है जिन्हें काम शुरू करने के पहले शिक्षकों को भली प्रकार हृदयंगम कर लेना चाहिए। शिक्षक के उपयोग के लिए इसमें एक नमूने का विश्लेषण भी दिया गया है जिससे इन उद्देश्यों के संदर्भ में पाठ्यक्रम का वैचारिक विश्लेषण किया जा सके। इस पुस्तक से यह अपेक्षा है कि यह शिक्षक को यह समझने में मदद करेगी कि स्कूल पाठ्यचर्या (जिसे भ्रमवश पाठ्यक्रम समझ लिया जाता है) प्राथमिक स्तर पर प्रमुख विकासात्मक उद्देश्यों की प्राप्ति में समुचित रूप से सहायक नहीं होती। इसलिए शिक्षक को स्कूल की और स्कूल के बाहर की गतिविधियों द्वारा विभिन्न उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए बच्चे को और अधिक अधिगम-अनुभव कराने पड़ सकते हैं।

'स्कूल पाठ्यक्रम का प्रभावी उपयोग' का निर्माण एक परियोजना द्वारा हुआ जिसे परिषद् का स्कूल शिक्षा विभाग चला रहा था। परियोजना का उद्देश्य शिक्षकों की प्रभावकारिता को सुधारना था। इस दृष्टि में शिक्षा के उद्देश्यों के संदर्भ में पाठ्यक्रम का वैचारिक विश्लेषण, शिक्षण अधिगम की नीतियों का विकास और विभिन्न विषयों को पढ़ाने के लिए शिक्षण कौशल शामिल था। पाठ्यक्रम के एक महत्वपूर्ण अवधारक के रूप में बच्चे के विकास की विभिन्न स्थितियों में उसकी प्रकृति का महत्व रेखांकित किया गया। इसी प्रकार इस बात की वांछनीयता पर भी जोर दिया गया कि पाठ्यक्रम को बच्चे के परिवेश और समुदाय के इर्द-गिर्द ही होना चाहिए। परियोजना में यह भी शामिल था—कक्षा की और उसके बाहर की गतिविधियों का प्रेक्षण, पाठ्यक्रम का वैचारिक विश्लेषण, बच्चे का अध्ययन और शिक्षकों के उपयोग की समुचित पुस्तकों का निर्माण। इस कार्य में दो विभाग लगे थे—(क) सामाजिक विज्ञान और मानविकी शिक्षा विभाग, तथा (ख) विज्ञान एवं गणित शिक्षा विभाग। वर्ष 1978-79 के दौरान उनके द्वारा किए गए कार्य का विवरण नीचे दिया जा रहा है।

## सामाजिक विज्ञान

सामाजिक विज्ञान और मानविकी शिक्षा विभाग ने पाठ्यक्रम एवं पाठ्यचर्या के विकास और निम्नलिखित विषयों में शिक्षण-सामग्री के निर्माण में उल्लेखनीय कार्य किया है: इतिहास, भूगोल, नागरिकशास्त्र, राजनीति विज्ञान, अर्थशास्त्र, समाज विज्ञान, सामाजिक अध्ययन, हिन्दी (मातृ भाषा और द्वितीय भाषा के रूप में), अंग्रेजी, संस्कृत, ललित कलाएं, नैतिकता और योग। स्कूल शिक्षण से सीधे संबंधित पाठ्यक्रमीय कार्यक्रमों के अलावा

विभाग ने पाठ्यपुस्तकों में देने के लिए जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा, स्त्रियों की स्थिति तथा नैतिक और आध्यात्मिक मूल्यों पर पाठ्य सामग्री विकसित की है।

विद्यार्थियों के लिए सहायक पुस्तकों और अभ्यास पुस्तकों तथा शिक्षकों के लिए हैंड बुक्स, गाइड बुक्स, सोर्स बुक्स और विभिन्न विषयों में रीडिंग्स आदि के निर्माण में भी विभाग लगा रहा।

जुलाई 1978 में आयोजित एक राष्ट्रीय कार्यगोष्ठी में इस प्रश्न पर विचार-विमर्श हुआ कि पाठ्यपुस्तकों में जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा पर पाठ्य सामग्री किस प्रकार दी जाए। इस कार्यगोष्ठी में शिक्षाविदों, समाज विज्ञानियों और जनसंख्या-वृद्धि की शिक्षा एवं परिवार कल्याण के क्षेत्रों के फील्ड वर्कर्स ने भाग लिया। जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा पर एक सोर्स बुक विकसित की गई। इसमें पांच भाग हैं जिनमें इन विषयों को लिया गया है—जनसंख्या विस्फोट और उसके विविध पक्ष, जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा के कार्यक्रम को कार्यान्वित करने के तरीके, विभिन्न स्कूली विषयों के माध्यम से जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा का शिक्षण, जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा की जनसांख्यिकीय रूपरेखा, संदर्भ ग्रन्थ सूची और पारिभाषिक शब्दों की सूची।

गांधीवादी जीवन मूल्यों के प्रसार के लिए स्कूली पाठ्यक्रमों में कौन सी सामग्री दी जाए यह तय करने के लिए बने एक कार्यकारी दल की तीन बैठकें हुईं जिनमें गांधीवादी जीवन मूल्यों की सूची तैयार की गई और उसे पाठ्यक्रम में देने योग्य बनाया गया। गांधीवादी जीवन मूल्यों के संदर्भ में वर्तमान स्कूल पाठ्यचर्या और पाठ्यपुस्तकों के विश्लेषण का काम भी शुरू किया गया। कार्यकारी दल अपनी रिपोर्ट तैयार कर रहा है जिसमें आंध्र प्रदेश, गुजरात, पश्चिम बंगाल और महाराष्ट्र की वर्तमान स्कूल पाठ्यचर्या और पाठ्यपुस्तकों का गांधीवादी जीवन मूल्यों के संदर्भ में विश्लेषण दिया जाएगा। स्कूली छात्रों की दृष्टि से गांधी लिखित साहित्य की ग्रन्थ सूची और गांधी पर लिखित पुस्तकों की सूची भी तैयार हो रही है।

विभाग का ध्यान इस बात की ओर भी गया है कि छात्रों में नतिक और आध्यात्मिक मूल्यों को बढ़ाए जाने की आवश्यकता है। कार्यकारी दल की एक बैठक नैतिक और आध्यात्मिक शिक्षा के लिए जुलाई 1978 में आयोजित की गई। इस महत्वपूर्ण शैक्षिक समस्या, विशेषकर इन मूल्यों की आधुनिक जगत में संगति पर विभिन्न समितियों और आयोगों की सिफारिशों पर कार्यकारी दल के सदस्यों ने विचार-विमर्श किए। कार्यकारी दल ने सिफारिश की कि छोटे बच्चों के मन में नैतिक और आध्यात्मिक मूल्यों को बैठाने के लिए रा० शै० अ० और प्र० प० को ऐसी सहायक पुस्तकों का निर्माण करना चाहिए जो इस दिशा में सहायक हों। ऐसी पुस्तकों के निर्माण का कार्य शुरू कर दिया गया है।

## विज्ञान और गणित

स्कूल शिक्षा की नई पद्धति के अनुसार विज्ञान और गणित की पाठ्यपुस्तकों के प्रकाशन को अन्तिम रूप देने के कार्य पर ही विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग का प्रमुख जोर इस वर्ष के दौरान रहा। एक प्रमुख कार्यकलाप कक्षा IX के लिए विज्ञान की एक ही पुस्तक विकसित करने का था। यह पुस्तक ईश्वर भाई जे० पटेल समिति की सिफारिशों के अनुसार सेकंडरी स्तर (विज्ञान विकल्प 1) पर विज्ञान के संश्लिष्ट कोर्स पर आधारित है।

सेकण्डरी विज्ञान परियोजना पर होने वाला काम जारी रहा। इस परियोजना के अन्तर्गत कक्षा IX - X में कार्यकलाप अभिमुख शिक्षण होना है जिसमें शिक्षकों के लिए निदर्शन प्रयोग तथा बच्चों के लिए प्रयोगशाला के कार्यकलाप, घरों पर किए जाने वाले कार्यकलाप और पूरक पठन सामग्री शामिल है। कक्षा IX के लिए आवश्यक सामग्री एक कार्य गोष्ठी में शिक्षकों और साधन प्रयुक्त व्यक्तियों द्वारा विकसित की गई थी जिसे विभाग में सुधारा गया। इस सामग्री को नौ स्कूलों में जांचा जा रहा है। इन स्कूलों से निरन्तर सम्पर्क बनाए रखा गया और कार्यान्वियन में होने वाली कठिनाइयों और उन्हें दूर करने के उपायों पर शिक्षकों से विचार-विमर्श किया गया। कक्षा IX के लिए बनी सामग्री इतनी सुधरी हुई होगी कि उसे हिन्दी और अंग्रेजी दोनों भाषाओं में निकालना सम्भव होगा ताकि उसका परीक्षण और भी अधिक स्कूलों में हो सके।

वर्ष के दौरान सामाजिक विज्ञानों, भाषाओं, विज्ञान और गणित में प्रकाशित पाठ्यपुस्तकों और सहायक पुस्तकों की सूची परिशिष्ट छ में दी गई है।

प्राथमिक स्कूलों में पोषण/स्वास्थ्य शिक्षा और पर्यावरणीय स्वच्छता की अग्रगामी योजना के कार्यान्वियन का काम भी विभाग ने जारी रखा। यह परियोजना कलकत्ता, कोयम्बटूर, जबलपुर, बड़ौदा और लुधियाना के क्षेत्रीय केन्द्रों में चालू है। हर केन्द्र ने अपने यहां की क्षेत्रीय भाषा में एक शिक्षण पैकेज बनाया है जिसमें छात्रों के लिए पाठ्यचर्या, पाठ्य सामग्री (कक्षा II से V तक के लिए) और शिक्षक-प्रशिक्षण स्कूलों के लिए शिक्षक संदर्शिका, शिक्षण के साधन, पाठ्यचर्या और शिक्षकों तथा अभिभावकों के लिए सन्दर्भ सामग्री शामिल है। यह कार्यक्रम शिक्षक-प्रशिक्षकों, पर्यवेक्षकों और प्राथमिक स्कूलों के शिक्षकों के नवाचार के बाद प्रयोगात्मक स्कूलों में शुरू किया गया था। सर्वेक्षण और अनुभवों के बाद यह शिक्षण पैकेज सुधार कर दुबारा बनाया गया है।

वैज्ञानिक रुचि के विभिन्न विषयों पर सहायक पुस्तकें तैयार करने का काम भी विभाग ने किया।

# 6

## अध्यापक शिक्षा : प्रशिक्षण और नवाचार

अध्यापक शिक्षा का सुधार रा० शै० अ० और प्र० प० का एक प्रमुख कार्य रहता आया है। जिन तीन दिशाओं में यह कार्य होता रहा है, वे हैं—अध्यापकों की सेवा-पूर्व और सेवा कालीन शिक्षा का नव-परिवर्तनकारी कार्यक्रम जो क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों के माध्यम से होता है, अध्यापक शिक्षा की समस्याओं का अनुसंधान और वर्तमान संस्थाओं के अध्यापक शिक्षा के कार्यक्रमों में सुधार लाने के लिए राज्य सरकारों के साथ सहयोग। वर्ष

1978-79 के दौरान जो मुख्य कार्यकलाप शुरू किए गए, उन्हें नीचे दिया जा रहा है :

## सेवापूर्व अध्यापक शिक्षा के कार्यक्रम

सेवापूर्व अध्यापक शिक्षा के कार्यक्रम क्षेत्रीय स्तर पर अजमेर, भुवनेश्वर, भोपाल और मैसूर स्थित क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों में आयोजित होते रहे। इन महाविद्यालयों में निम्नलिखित कोर्स चलते हैं।

### विज्ञान तथा कलाओं में चार-वर्षीय कोर्स

चूंकि इन महाविद्यालयों में जुलाई 1976 से ही चार-वर्षीय कोर्स समाप्त कर दिए गए थे, इसलिए केवल अंतिम वर्षीय कोर्स ही चलाए गए। केवल मैसूर में विज्ञान का चार-वर्षीय कोर्स चल रहा है। इन महाविद्यालयों में प्रवेश लेने वालों की संख्या 1978-79 के दौरान इस प्रकार है :

| | |
|---|---|
| अजमेर | बी. एससी. बी. एड. (फाइनल वर्ष) |
| भोपाल | बी. एससी. बी. एड. (फाइनल वर्ष) |
| भुवनेश्वर | बी. एससी. बी. एड. (फाइनल वर्ष) |
| भुवनेश्वर | बी. ए. बी. एड. (फाइनल वर्ष) |
| मैसूर | बी. ए. बी. एड. (फाइनल वर्ष) |
| मैसूर | बी. एससी. बी. एड. (चार वर्षीय कोर्स) |

### एक वर्षीय बी. एड. कोर्स

सभी क्षेत्रीय महाविद्यालय विभिन्न विषयों में एक-वर्षीय बी. एड. कोर्स चलाते हैं जिसमें कोई भी स्नातक प्रवेश ले सकता है। हालांकि इस कोर्स की अवधि वही है जो देश के अन्य भागों में प्रचलित है, फिर भी क्षेत्रीय महाविद्यालयों के प्रशिक्षण कार्यक्रम की कुछ अपनी ही नवीनता और प्रायोगिकता वाली विशेषताएं हैं। उदाहरण के लिए शिक्षण अभ्यास की विधि के रूप में लम्बी अवधि वाली इंटर्नशिप, आंतरिक मूल्यांकन और समाकलित कंटेंट-कम-मेथड कोर्स। प्रशिक्षार्थियों को कार्य-अनुभव और समाजोपयोगी उत्पादक कार्य जैसे क्षेत्रों में भी नवाचार से युक्त किया जाता है। सन् 1977-78 से प्रारम्भिक शिक्षा पर एक विशेषीकृत बी. एड. कोर्स शुरू किया गया है।

विभिन्न कोर्सों में प्रवेश लेने वालों की संख्या नीचे दी जा रही है

| | अजमेर | भोपाल | भुवनेश्वर | मैसूर |
|---|---|---|---|---|
| विज्ञान | 114 | 69 | 113 | 92 |
| भाषाएं | 159 | 77 | 72 | — |
| वाणिज्य | 39 | 32 | 15 | — |
| कृषि | 8 | 5 | — | — |
| बी. एड. (प्रारम्भिक) | — | 39 | — | 18 |
| | 320 | 222 | 200 | 110 |

**एम. एड. कोर्स**

अजमेर, भोपाल तथा भुवनेश्वर के क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय एम. एड. की उपाधि के लिए एक एक-वर्षीय स्नातकोत्तर कोर्स शिक्षा विषय में चलाते हैं। अलग-अलग महाविद्यालयों में अलग-अलग विशेषज्ञ कोर्स चलते हैं। 1978-79 के दौरान निम्नलिखित प्रविष्टियां रहीं—

| महाविद्यालय | विशेषज्ञता | प्रवेश |
|---|---|---|
| अजमेर | विज्ञान शिक्षा | 32 |
| भोपाल | प्रारम्भिक शिक्षा | 10 |
| भुवनेश्वर | पाठ्यक्रम-निर्माण शैक्षिक प्रशासन और शैक्षिक मापन | 32 |

**एम. एससी. एड कोर्स**

गणित, भौतिकी तथा रसायन विज्ञान विषयों में शिक्षण के प्रणाली-विज्ञान के साथ एक दो-वर्षीय स्नातकोत्तर कोर्स मैसूर का क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय चलाता है। 1978-79 में इस कोर्स में 77 लोगों ने प्रवेश लिया। भुवनेश्वर का क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय जीव-विज्ञान विषय में शिक्षण के प्रणाली-विज्ञान के साथ स्नातकोत्तर कोर्स चलाता है। 1978-79 में इस कोर्स में 20 लोगों ने प्रवेश लिया।

## क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों के सेवाकालीन डिगरी शिक्षा के कार्यक्रम

**बी. एड. (ग्रीष्म स्कूल-सह-पत्राचार कोर्स)**

सेकंडरी स्कूलों के अप्रशिक्षित रह गए अध्यापकों को प्रशिक्षित करने के लिए चारों क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय, बी. एड. की डिगरी प्रदान करने वाले ग्रीष्म स्कूल-सह-पत्राचार कोर्स चलाते हैं जो नौकरी करने वाले शिक्षकों के लिए हैं। शिक्षकों को दो लगातार ग्रीष्म अवकाशों में प्रशिक्षित किया जाता है और दोनों अवकाशों के बीच के सत्र में भी पठन सामग्री पत्राचार द्वारा भेजी जाती है। कोर्स की समाप्ति के बाद वे विश्वविद्यालय में बी. एड. की डिगरी के लिए परीक्षा देते हैं। यह कोर्स अत्यन्त लोकप्रिय है और 1978-79 के दौरान इस कोर्स में प्रवेश लेने वालों की संख्या इस प्रकार है—

| | |
|---|---|
| अजमेर | 212 |
| भोपाल | 245 |
| मैसूर | 250 |
| भुवनेश्वर सैकंडरी | 260 |
| एलीमेंटरी | 103 |

## क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों के अन्य सेवाकालीन कार्यक्रम

किसी क्षेत्र की आवश्यकताओं के आधार पर या राज्य सरकारों के आग्रह पर क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय अल्पकालिक सेवाकालीन प्रशिक्षण कार्यक्रमों का संचालन करते हैं। वर्ष 1978-79 के दौरान कार्यान्वित किए गए कुछ कार्यक्रम संलग्नक I में दिखाए गए हैं।

सदैव की भांति, राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान के विभिन्न विभागों ने राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषदों तथा राज्य शिक्षा संस्थानों के महत्वपूर्ण केन्द्रीय कर्मियों और शिक्षकों के सेवाकालीन प्रशिक्षण के कार्यक्रम किए। वर्ष के दौरान आयोजित किए गए महत्वपूर्ण सेवाकालीन प्रशिक्षण कार्यक्रमों में से कुछ को संलग्नक II में दिखाया गया है।

शिक्षा की राष्ट्रीय नीति के कार्यान्वयन के लिए अध्यापक शिक्षा को एक प्रभावकारी उपकरण बनाने के लिए राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान के अध्यापक-शिक्षा विभाग ने अध्यापक शिक्षा के सुधार को अपना लक्ष्य बनाया है। विभाग ने अध्यापक शिक्षा पर अनुसंधान कराए। पाठ्यक्रमीय और अनुदेशीय सामग्री विकसित की, विभिन्न राज्यों के साथ सहयोग

करके विकासात्मक कार्यक्रम किए और नव परिवर्तन तथा प्रयोगों को बढ़ावा दिया। वर्ष के दौरान जिन प्रमुख कार्यक्रमों को विभाग ने कार्यान्वित किया, उनमें ये भी हैं :

(क) शिक्षण-कौशल पर मल्टी मीडिया किट के विकास पर कार्य, माइक्रो-टीचिंग की परिकल्पना वाली पाँच फिल्मों में से एक तैयार है।

(ख) एक अग्रगामी परियोजना का कार्यान्वियन यह देखने के लिए कि नौकरी में लगे हुए शिक्षक की सामान्य योग्यता को सुधारने में माइक्रो-टीचिंग का उपयोग कहां तक उचित है।

(ग) प्रशिक्षण संस्थाओं के शिक्षक-प्रशिक्षकों द्वारा बनाए और जांचे गए नव-परिवर्तनकारी विचारों पर सेमिनार रीडिंग्स के आयोजन।

(घ) माइक्रो-टीचिंग पर राज्य शिक्षा संस्थानों एवं राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषदों के कर्मचारियों का नवाचार।

(ङ) हरियाणा में अध्यापकों की जरूरतों के पूर्व विधान के लिए कार्यविधियों का विकास।

अध्यापक-शिक्षा विभाग राष्ट्रीय अध्यापक शिक्षा परिषद् के सचिवालय का काम भी करता है जो अपनी समितियों के माध्यम से कार्य करती है। उसकी शैक्षणिक समितियों की बैठकें इस वर्ष आयोजित की गईं। अन्य बातों के साथ-साथ इन समितियों ने जो सिफारिशें की हैं, वे पाठ्यक्रमीय रूपरेखा के कार्यान्वियन से सम्बद्ध हैं। वे हैं—अध्यापक शिक्षा का सम्बद्धीकरण, मानसिक और शारीरिक रूप से अक्षमता वाले बच्चों के विशेष स्कूलों के लिए अध्यापक शिक्षा की जरूरतों के पाठ्य-क्रमीय-रूपरेखा-सर्वेक्षण पर आधारित शिक्षण सामग्री और पाठ्यपुस्तकों का निर्माण, आदि। इन सिफारिशों के अनुवर्ती कार्य के रूप में विभाग ने विकास और प्रशिक्षण के कार्यक्रम शुरू कर दिए हैं।

शैक्षिक मनोविज्ञान एवं शिक्षा-आधार विभाग व्यावसायिक मार्ग-दर्शन और परामर्श का एक नौ-महीने वाला डिप्लोमा कोर्स नई दिल्ली के राष्ट्रीय शिक्षा संस्थान में चलाता है। यह कोर्स शिक्षकों के लिए तो है ही साथ ही सेवा कालिक शिक्षकों/शिक्षक प्रशिक्षकों/परामर्शदाताओं आदि के लिए भी है। यह छात्रों को शैक्षिक और व्यावसायिक रुचियों को चुनने में मदद देने वाले स्कूलों में नौकरी करने वाले परामर्शदाता और मार्ग-दर्शक कर्मियों को तैयार करने में सहायता करता है।

संलग्नक I

# क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों द्वारा आयोजित सेवाकालीन प्रशिक्षण कार्यक्रम

**अजमेर**

1. सेकण्डरी स्कूलों के शिक्षकों के लिए पत्राचार-सह-सम्पर्क कोर्स ।
2. भूगोल पढ़ाने के प्रणाली-विज्ञान पर संगोष्ठी ।
3. हिसाब-किताब (बुक कीपिंग) और व्यापारिक-व्यवहार (कमर्शियल प्रैक्टिस) की पाठ्यपुस्तकों की समीक्षा के लिए कार्यगोष्ठी ।
4. उपलब्धि अभिप्रेरण को बढ़ाने पर कार्यगोष्ठी ।
5. रसायन विज्ञान के +2 स्तर के पाठ्यक्रम के कठिन विषयों के अभिज्ञान और समाधान के लिए कार्यगोष्ठी ।
6. प्रारम्भिक कक्षाओं में गणित पढ़ाने की शिक्षण-सामग्री के नियोजन और निर्माण के लिए कार्यगोष्ठी ।
7. प्राथमिक स्तर के गणित की शिक्षण-सामग्री पर कार्यगोष्ठी ।
8. अनुसंधान की तैयारी पर कार्यगोष्ठी ।
9. माइक्रो-टीचिंग पर कार्यगोष्ठी ।

**भोपाल**

1. सेकण्डरी स्कूलों के शिक्षकों के लिए पत्राचार-सह-सम्पर्क कोर्स ।
2. मध्य प्रदेश के जनजातीय स्कूलों में काम करने वाले अंग्रेजी के अध्यापकों के लिए संवर्धन कोर्स ।
3. शिक्षण के रचनात्मक तरीकों पर कार्यगोष्ठी ।
4. एम० एस० और गोआ के प्राथमिक अध्यापक शिक्षकों के लिए जनसंख्या, सुरक्षा और स्वास्थ्य शिक्षा पर कार्यगोष्ठी ।
5. पत्राचार के पाठ लेखन में प्रशिक्षण के लिए भौतिकीय विज्ञान, जीव-विज्ञान और गणित के अध्यापक शिक्षकों के लिए कार्यगोष्ठी ।
6. कृषि शिक्षण और नव परिवर्तनों पर कार्यगोष्ठी ।
7. सेकण्डरी स्कूलों के पुस्तकाध्यक्षों के लिए पुस्तकालय-प्रबन्ध पर कार्यगोष्ठी ।

8. वाणिज्य अध्यापकों के लिए कार्यगोष्ठी ।

9. ग्राफिक आर्ट्स और माडेलिंग पर कार्यगोष्ठी ।

**भुवनेश्वर**

1. सेकण्डरी स्कूलों के शिक्षकों और अध्यापक-शिक्षकों के लिए आठ विषय तत्वों में पत्राचार-सह-सम्पर्क कार्यक्रम ।

2. पढ़ाई के बीच में ही स्कूल छोड़ जाने वालों की जरूरतों के निमित्त विविध धंधों में छः महीने की अवधि वाला व्यावसायिक कार्यक्रम ।

3. भौतिकीय विज्ञान, जैविक विज्ञान और गणित में बिहार के केन्द्रीय व्यक्तियों के लिए नवाचार ।

4. प्रौढ़ शिक्षा के नियोजन और क्रिया की नीतियों पर संगोष्ठी ।

5. उड़ीसा के कृषि शिक्षकों के लिए सेवाकालीन कोर्स ।

6. प्राथमिक अध्यापक शिक्षकों के लिए शैक्षिक अनुसंधान के तत्वों पर कार्यगोष्ठी ।

7. जनसंख्या वृद्धि की शिक्षा (पोर्ट ब्लेयर) ।

8. प्राथमिक शिक्षा में नव परिवर्तनकारी अभ्यास (मिर्जा, असम) ।

9. समाजोपयोगी उत्पादक कार्य के शिक्षकों का प्रशिक्षण ।

10. एम०एड०/बी०एड० के लिए पाठ्यचर्या के विकास पर कार्यगोष्ठी ।

11. शैक्षिक तकनीकी पर नवाचार कार्यक्रम ।

12. सेकेण्डरी स्कूलों के शिक्षकों के लिए अंग्रेजी भाषा का शिक्षण (शिलाङ) ।

13. सेकेण्डरी स्कूलों के शिक्षकों के लिए अंग्रेजी भाषा का शिक्षण (जोरहट, असम) ।

14. बच्चे की खेल सामग्री पर कार्यगोष्ठी ।

**मैसूर**

1. तमिलनाडु के हायर सेकेण्डरी स्कूलों के अध्यक्षों को प्रशिक्षित करने के लिए केन्द्रीय व्यक्तियों का नवाचार ।

2. केरल के शिक्षकों के लिए भौतिकी, रसायन विज्ञान, जीव विज्ञान और गणित के साधन व्यक्तियों का प्रशिक्षण ।

3. कर्नाटक के शिक्षकों के लिए +2 स्तर पर प्रश्न बैंक की कार्यगोष्ठी ।

4. कर्नाटक के सेकेण्डरी स्कूलों के शिक्षकों के लिए जीव विज्ञान में वस्तुतत्व-सह-प्रणाली-विज्ञान में कार्यगोष्ठी ।

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/व्यक्ति |
|---|---|---|
| 15. | ए स्टडी आफ दि यूटिलाइजेशन आफ एजुकेशनल फैसिलिटीज बाइ दि स्लम ड्वेलर्स आफ बंगलोर सिटी इन रिलेशन टु देअर एकोनोमिक बैकग्राउण्ड | डा० ए० एस० सीतारामु, इंस्टीच्यूट आफ सोशल एण्ड इकोनोमिक चेंज, बंगलोर-560040 |
| 16. | डेवेलपिंग इन्स्ट्रक्शनल स्ट्रटेजीज फार टीचिंग हिन्दी ऐज ए सेकंड लैंगवेज टु दि उर्दू मीडियम स्टुडेंट्स आफ देलही आन दि बेसिस आफ ऐन आयडेंटीफिकेशन आफ वैरीएबुल्स इनवाल्व्ड इन दि डिफरेंट ऐस्पेक्ट्स आफ हिन्दी ऐटेनमेंट आफ उर्दू मीडियम चिल्ड्रेन | श्री जयपाल सिंह 'तरंग' टी० जी० टी० (हिन्दी), जामिया हायर सेकंडरी स्कूल, शिक्षा संकाय, जामिया मिलिया इस्लामिया, नई दिल्ली-110025 |
| 17. | ग्रेडेड ग्रैमर्स इन द्रवीडियन फार हाई स्कूल क्लासेज | डा० वी० आई० सुब्रह्मणियम केरल विश्वविद्यालय, त्रिवेन्द्रम |
| 18. | दि ऐटीच्यूड्स आफ दि पैरेंट्स एण्ड स्टूडेंट्स आफ औरंगाबाद टु दि ऐक्विजिसन आफ इंगलिश : ए साइको-सोशियो लिंग्विस्टिक स्टडी | डा० केशव मुतालिक, मराठावाड़ा विश्वविद्यालय, यूनिवर्सिटी कैम्पस औरंगाबाद (महाराष्ट्र) |
| 19. | दि डाइग्नोसिस आफ लैंग्वेज एरर्स एण्ड ए प्रोग्राम आफ रेमेडियल टीचिंग इन हिन्दी | श्री एल० के० ओड, प्रिंसिपल वनस्थली विद्यापीठ शिक्षा महाविद्यालय, बनस्थली, राजस्थान |
| 20. | दि डाइग्नोसिस आफ लैंग्वेज एरर्स एण्ड प्रोग्राम आफ रेमिडियल टीचिंग इन संस्कृत | श्री पी० सी० जैन, उच्च शिक्षा एवं अनुसंधान संस्थान, बी० 20 गणेश मार्ग, बापू नगर, जयपुर |
| 21. | डिटर्मिनेशन आफ कम्यूनिकेबिलिटी इन न्यू हिन्दी पोइट्री फ्राम दि प्वाइंट आफ व्यू आफ इट्स टीचिंग इन दि अपर सेकंडरी एण्ड अंडर-ग्रेजुएट क्लासेज | श्रीमती निर्मिला जैन, रीडर, हिंदी विभाग, दिल्ली विश्वविद्यालय दिल्ली-110007 |
| 22. | ए स्टडी आफ दि इफेक्ट आफ माइक्रो टीचिंग अपान जेनेरल टीजिंग काम्पेटेंस एण्ड | डा० मैथ्यू जार्ज शैक्षिक अनुसंधान और अध्ययन विभाग |

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/व्यक्ति |
| --- | --- | --- |
| | टीचर ऐटीच्यूड आफ बी० एड० ट्रेनीज इन शिलांग | नेहू, शिलांग |
| 23. | डेवेलपमेंट आफ इफेक्टिव टीचिंग मेथड्स फार स्कूल सब्जेक्ट्स—ए स्टैटिस्टिकल इन-वेस्टीगेशन इंटु दि प्राब्लम्स विद स्पेशल एम्फैसिस आन फैक्टर एनालिसिस | श्री के० एस० गुप्ता, अध्यक्ष शिक्षा विभाग, कलकत्ता विश्व-विद्यालय, कलकत्ता |
| 24. | एलीमेंटरी नान फार्मल एजुकेशन फार नान-एनरोल्ड एण्ड ड्राप आउट चिल्ड्रेन बिलो दि एज आफ 14 | डा० डी० बी० चिक्करमणे, अनु-संधान निरीक्षक, ग्रामीण शिक्षा अनुसंधान केन्द्र चिक्करमणे हाउस, कर्नाटक गोकरण-581326 |
| 25. | डेवेलपिंग ऐन इफेक्टिव माडल आफ नान फार्मल एजुकेशन फार रूरल डेवेलपमेंट्स—ए सिस्टम्स अप्रोच | प्रो० जी० बी० शाह, गुजरात विश्वविद्यालय, विश्वविद्यालय परिसर, उढ़ाना—मेगडाल रोड सूरत-395007 |
| 26. | इनवेस्टीगेशन आन नान फार्मल साइंस एजुकेशन एण्ड डेवेलपमेंट आफ इनएक्सपेंसिव रिसोर्स मैटीरियल्स | प्रो० ए० एम० घोष, इंडियन एसोसिएशन आफ एक्स्ट्राकरी-क्यूलर साइंटिफिक एक्टीविटीज 93/1, आचार्य प्रफुल्लचन्द्र रोड कलकत्ता-700009 |
| 27. | ए स्टडी आफ दि इफेक्टिवनेस आफ सम इम्पार्टेन्ट मेजर्स ऐडप्टेड फार इन्क्रीजिंग एनरोलमेंट एण्ड अटेंडेंस इन प्राइमरी स्कूल्स इन राजस्थान | श्री बी० एल० व्यास, राज्य शिक्षा संस्थान, राजस्थान उदयपुर |
| 28. | प्रिपेरिंग ए डाक्यूमेंटेड हिस्ट्री आफ दि सेवाग्राम एक्सपेरीमेंट | श्री राधाकृष्ण, गांधी शांति प्रतिष्ठान, नई दिल्ली |
| 29. | इंट्रोडक्शन आफ वर्क एजुकेशन इन प्राइमरी स्कूल्स—ए पाइलट स्टडी | प्रो० एस० सी० दास, निदेशक राज्य शिक्षा संस्थान (उड़ीसा) भुवनेश्वर |
| 30. | रोल आफ लेडी टीचर्स इन दि यूनिवर्सलाइ- | श्रीमती लातिका गुप्ता, प्रिंसिपल |

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/व्यक्ति |
|---|---|---|
| | जेशन आफ प्राइमरी एजुकेशन | कलकत्ता गर्ल्स बी० टी० कालेज 6/1, स्विनहो स्ट्रीट, कलकत्ता-19 |
| 31. | ए स्टडी आफ दि इंसीडेंस एण्ड फैक्टर्स रेस्पान्सिबुल फार ड्रापिंग आउट आफ चिल्ड्रेन फ्राम म्यूनिसिपल एण्ड लोकल अथारिटी स्कूल्स इन ग्रेटर बांम्बे एण्ड थाना डिस्ट्रक्ट स्टैंडर्ड्स I टु VII ड्यूरिंग दि ईयर्स 1973-74 टु 1976-77 | डा० श्रीमती माधुरी आर० शाह, वाइस चांस्लर एस०एन०डी०टी० यूनिवर्सिटी बम्बई-403020 |
| 32. | मैनेजमेंट आफ प्राइमरी स्कूल्स अंडर पंचायती राज इन राजस्थान | प्रो० इकबाल नारायण, राजस्थान विश्वविद्यालय, जयपुर |
| 33. | इंडियन पब्लिक स्कूल्स : ए स्टडी आफ देयर ग्रोथ एण्ड डेवेलपमेंट | डा० आर० बी० माथुर, लखनऊ विश्वविद्यालय, लखनऊ |
| 34. | दि स्कूल काम्प्लेक्स | प्रो० जय बी० पी० सिन्हा, ए० एन० एस० इन्स्टीच्यूट आफ सोशल साइंस, पटना |
| 35. | ए स्टडी आफ दि प्राब्लम्स एण्ट पैटर्न आफ फंक्शनिंग आफ सिंगिल टीचर स्कूल्स इन राजस्थान (ज्वाइन्ट प्रोजेक्ट आफ आइ सी एस एस आर एण्ड एन सी ई आर टी) | डा० पी० एल० वर्मा अनुसंधान अधिकारी, प्राथमिक और माध्यमिक शिक्षा निदेशालय, राजस्थान बीकानेर |
| 36. | ए स्टडी आफ एफीसिएंसी आफ ए स्कूल सिस्टम | श्री० एम० दुरेस्वामी, एस आई टी यू कौंसिल आफ एजुकेशनल रिसर्च, 96 A, रामकृष्ण मठ रोड, राजा अन्नामलैपुरम मद्रास-600028 |
| 37. | ए सोश्योलाजिकल स्टडी आफ स्टूडेंट अनरेस्ट : काजेज एण्ड रेमेडीज | डा० एस० के० श्रीवास्तव सोश्योलाजी विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी-5 |

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/व्यक्ति |
| --- | --- | --- |
| 38. | ऐनालाइजिंग टीचिंग बिहेवियर आफ इन सर्विस एण्ड प्रिसर्विस टीचिंग थ्रू इन्टर-ऐक्शन ऐनालिसिस प्रोसीजर | प्रो० के० पी० पाण्डेय, हिमाचल प्रदेश विश्वविद्यालय, शिमला |
| 39. | ए साइकोलाजिकल स्टडी आफ वर्क ऐडजस्टमेंट ऐन्ड टीचिंग सक्सेस—प्राइमरी स्कूल टीचर्स | प्रो० एस० नारायण राव, मनोविज्ञान विभाग, एस० वी० यू० कालेज, श्री० वेंकटेश्वर विश्वविद्यालय, तिरुपति (आंध्र प्रदेश) |
| 40. | ए स्टडी आफ टीचिंग काम्पेटेंसी आफ सेकंडरी स्कूल टीचर्स | डा० बी० के० पासी, प्रोफेसर और अध्यक्ष, शिक्षा विभाग इन्दौर विश्वविद्यालय, इन्दौर |
| 41. | ए स्टडी आफ दि इफेक्टिवनेस आफ प्रिसर्विस टीचर ट्रेनिंग प्रोग्राम ऐट एलीमेंटरी लेवेल इन राजस्थान | श्री० बी० एल० व्यास, निदेशक राज्य शिक्षा संस्थान, उदयपुर |
| 42. | ऐन इनवेस्टीगेशन इन्टू दि कालेजेज आफ बैकवर्डनेस इन गर्ल्स एजुकेशन इन दी स्टेट आफ वेस्ट बंगाल विद स्पेशल रेफरेंश टु दि एज ग्रुप 6–14 | श्रीमती शान्ति दत्त, प्रिंसिपल, स्त्री शिक्षा संस्थान, 20 बी०, जजेज कोर्ट रोड, हेस्ग्स हाउस, अलीपुर कलकत्ता–27 |
| 43. | बिब्लयोग्राफी आफ एजुकेशन आफ वीमेन इन इण्डिया (1850–1975) | श्रीमती माधुरा आर० शाह वाइस चांस्लर, एस० एन० डी० टी० वीमेंस यूनीवर्सिटी बम्बई-400020 |
| 44. | केस स्टडी आफ शिक्षा निकेतन—ए वर्क ओरिएंटेड रूरल इन्स्टीट्यूशन इन दि डिस्ट्रिक्ट आफ बर्दवान | प्रो० एच० बी० मजुमदार, विद्या भवन, विश्वभारती शांन्तिनिकेतन (प० बंगाल) |
| 45. | ऐन एक्सपेरीमेंट इन ओपेन क्लासरूम (फ्री लर्निंग एनवायरनमेंट) | श्रीमती सुदेश सैन, विद्या भवन उदयपुर, राजस्थान |
| 46. | एजुकेशन फार इन्टेग्रल रूरल डेवेलपमेंट इन रांची डिस्ट्रिक्ट | फादर एम० बी० डी० बोगार्ट एस० जे० जेवियर इन्स्टीच्यूट आफ सोशल सर्विस, राँची |

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/व्यक्ति |
|---|---|---|
| 47. | इन्नोवेशंस इन लर्निंग मेथडोलाजी टु सप्लीमेंट लेक्चरिंग इन दि फर्स्ट एण्ड सेकंड ईयर आफ बी० एससी० इन फिजिक्स | डा० आर० जी० ताकवाले भौतिक, विभाग, पूना विश्व-विद्यालय, पुना–411007 |
| 48. | पैटर्न्स आफ स्टूडेंट पार्टीसिपेशन इन दि यूनिवर्सिटी ऐडमिनिस्ट्रेशन | डा० आर० उपाध्याय, रीडर शिक्षा विभाग, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी–5 |
| 49. | एक्सपेरीमेंटेशन इन मेथड्स फार इम्प्रूविंग इन्स्ट्रक्शंस इन ट्रेनिंग कालेजेज | डा० एस० पी० कुलश्रेष्ठ, 110 करणपुर, देहरादून (उ० प्र०) |
| 50. | वोकेशनलाइजेशन ऐट दि हायर सेकंडरी स्टेज आफ दि 10+2+3 पैटर्न आफ एजुकेशन | डा० मिसेज जे० कोठाइ पिल्लै मदुरै विश्वविद्यालय, मदुरै |
| 51. | इस्टैब्लिशिंग नार्म्स फार स्पीड इन रीडिंग तमिल इन स्टैंडर्ड्स 6 टु 8 | प्रो० टी० आर सौन्दराजा राव एजुकेशनल रिसर्च, श्रीरामकृष्ण मिशन विद्यालय, टीचर्स कालेज कोयम्बटूर—641020 |
| 52. | कान्स्ट्रक्टिंग ए बैटरी आफ साइकोलाजिकल टेस्ट्स एण्ड इस्टैब्लिशिंग प्रोफाइल नार्म्स | श्रीमती उषा खिरे, ज्ञान प्रबोधिनी मनोवैज्ञानिक अनुसंधान और प्रशिक्षण विभाग, 510 सदाशिव पेठ, पुणे–411030 |
| 53. | एजुकेशन इनकम रिलेशनशिप्स : ए केस स्टडी आफ एलुम्नी आफ सेलेक्टेड वेस्ट बंगाल एजुकेशनल इन्स्टीट्यूशन | डा० के० मुकर्जी, प्रोफेसर एवं अध्यक्ष, वाणिज्य विभाग तथा डीन वाणिज्य सकाय, कलकत्ता विश्वविद्यालय, कलकत्ता (प० बंगाल) |
| 54. | दि सर्वे आफ कवाल टाउन्स विद रिगार्ड टु दि अवेलेबिलिटी एण्ड यूज आफ टीचिंग एड्स इन स्कूल्स | श्री ई० पी० भारद्वाज, अवकाश प्राप्त प्रिंसिपल, बी 339, सेक्टर बी, महानगर, लखनऊ |
| 55. | प्राब्लम्स एस्पिरेशंस वैलूज एण्ड पर्सनैलिटी पैटर्न आफ ट्राइबल स्टूडेंट्स आफ मिर्जापुर | डा० एस० एस० श्रीवास्तव लेक्चरर, काशी हिन्दू विश्व-विद्यालय, वाराणसी-5 |

| क्रम संख्या | परियोजना का शीर्षक | एजेंसी/इन्वेस्टिगेटर |
|---|---|---|
| 56. | प्राब्लम्स ग्राफ गर्ल्स स्टडींग इन को-एजुकेशनल इन्स्ट्यूशंस ग्राफ वाराणसी रीजन | डा० कमला राय लेक्चरर, काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी-5 |
| 57. | रिसर्च इन फिजिक्स एजुकेशन यूजिंग नान फार्मल मेथड्स | श्री एस० एन० सिंघल, भौतिकी विभाग, उदयपुर विश्वविद्यालय उदयपुर (राजस्थान) |
| 58. | डेवेलपमेंट ग्राफ एजुकेशनल प्रोग्राम इन साइंस फार ग्रपर प्राइमरी लेवेल बेस्ड ग्रान एनवाइरनमेंट ग्रप्रोच | श्री बी० पी० जोशी, निदेशक राज्य विज्ञान शिक्षा संस्थान, उदयपुर |
| 59. | ए स्टडी ग्राफ दि इफेक्टिवनेस ग्राफ यूजिंग एजुकेटिव टायज इन टीचिंग साइंस टु V स्टैंडर्ड ग्रोवर दि ट्रैडीशनल मेथड्स | श्री शंकरायम एस० शास्त्री हसन (ग्रान्ध्र प्रदेश) |
| 60. | ग्रायडेंटिटी फार्मेशन ग्राफ शेड्यूल्ड कास्ट स्टूडेंट्स | डा० मिसेज सुमन चिटनिस टी० ग्राई० एस० एस०, बम्बई |
| 61. | सोशल साइकोलाजिकल प्राब्लम्स ग्राफ दि रूरल स्टूडेंट्स माइग्रेटिंग टु ग्रर्बन फार स्टडीज | डा० सुविमल देव, कलकत्ता |
| 62. | टीचिंग ग्राफ बंगाली इन क्लासेज VII एण्ड VIII इन स्कूल्स इन वेस्ट बंगाल टु दोज हूज मदर टंग इज नाट बंगाली | डा० सुभाष चटर्जी, कलकत्ता विश्वविद्यालय, कलकत्ता |
| 63. | ए स्टडी ग्राफ दि एग्रीकल्चरल एजुकेशन ऐज ए सब्जेक्ट इन दि सेकंडरी/सीनियर सेकंडरी स्कूल्स ग्राफ देलही | श्री डी० के० गुप्ता, गवर्नमेंट को-एजुकेशन टीचर्स ट्रेनिंग इन्स्टीच्यूट दरियागंज, नई दिल्ली |
| 64. | एचीवमेंट ग्राफ ट्राइबल स्टुडेंट्स इन रिलेशन टु देयर इन्टेलिजेंस मोटीवेशन एण्ड पर्सनैलिटी | डा० त्रिभुवन सिंह काशी हिन्दू विश्वविद्यालय, वाराणसी-5 |

# 8

# शैक्षिक प्रौद्योगिकी

परिषद् के लिए यह चिंता का विषय बना रहा है कि शिक्षा का मार्ग कैसे प्रशस्त किया जाए और देश के विभिन्न भागों में तथा समाज के विभिन्न वर्गों के मध्य बनी हुई ऊंच-नीच की खाई को कैसे पाटा जाए। इसी के साथ-साथ यह भी जरूरी है कि शिक्षा की गुणवत्ता को सुधारा जाए। जन संचार के माध्यम अब एक ऐसी प्रौद्योगिकी उपलब्ध कराते हैं जिससे ज्ञान और सूचनाओं को, उस दूरी के बावजूद जो ज्ञान देने और लेने वालों के बीच हो सकती है, अधिक पुरअसर तरीकों से संचरित किया जा सकता है, प्रेषित किया जा

सकता है। भारत को अब उस पुराने सोचने के तरीके को छोड़ना होगा जिसके अनुसार पारम्परिक शिक्षक-केन्द्रित कार्यकलाप में प्रौद्योगिकी को बिठाना होता था। अब एक नए दृष्टिकोण की आवश्यकता है जिसके अनुसार विज्ञान के सभी संसाधनों को अधिगम-प्रक्रिया में सुव्यवस्थित रूप से लगाना पड़ेगा और अंततः उन संसाधनों को सम्पूर्ण शिक्षा प्रणाली के सुधार के लिए एकजुट हो जाना पड़ेगा।

इस वर्ष के दौरान परिषद् द्वारा प्रायोगिक और विकास के कार्यक्रमों को कार्यान्वित करने का काम जारी रहा जिसके लिए जन संचार के माध्यमों तथा पारम्परिक कम खर्च वाले शिक्षण-साधनों का उपयोग किया गया। परिषद् के शैक्षिक प्रौद्योगिकी केन्द्र तथा शिक्षण साधन विभाग ने शिक्षण-अधिगम यानी सिखाने और सीखने की प्रक्रिया को प्रभावकारी बनाने वाले खेल-खिलौनों और दूसरे दृश्य-श्रव्य साधनों का उपयोग करने के लिए और शिक्षा को रेडियो तथा टी. वी. का सहारा प्रदान करने के लिए कार्यक्रम हाथ में लिए।

इस वर्ष के दौरान केन्द्र ने निम्नलिखित कार्यक्रमों को हाथ में लिया—

## शैक्षिक रेडियो

(i) कक्षा I से III तक के बच्चों को रेडियो और अन्य समर्थित सामग्री की मदद से प्रथम भाषा के रूप में हिन्दी पढ़ाने की एक व्यवहार्य परियोजना की तैयारी कर ली गई है। इस परियोजना के प्रथम चरण के एक अंग के रूप में, रेडियो कार्यक्रमों एवं समर्पित सामग्री की रूपरेखा बनाने के लिए माउंट आबू में दस दिनों की और दिल्ली में एक सप्ताह की कार्यगोष्ठियां हुईं। वास्तविक प्रसारण कक्षा I के लिए जुलाई 1979 से शुरू होंगे और कक्षा II तथा III के लिए बाद के वर्षों में।

(ii) यूनेस्को की प्रार्थना पर केन्द्र ने एक 3 सप्ताहों वाले भारत-मालदीव के संयुक्त प्रशिक्षण कार्यक्रम का आयोजन किया। शैक्षिक रेडियो प्रोडक्शन वाले इस कार्यक्रम का उद्देश्य था—भारतीय और मालदीवी प्रतिभागियों को शैक्षिक प्रसारण के प्रस्तुतीकरण और शैली की तकनीकों से परिचित कराना तथा उपकरणों की जानकारी देना।

(iii) प्राइमरी स्कूलों के रेडियो प्रसारण के स्क्रिप्ट लेखकों के लिए बंगलौर में एक प्रशिक्षण कोर्स आयोजित किया गया। विभिन्न रूप शैलियों में लिखी गई स्क्रिप्टों को पहले प्रोड्यूस किया गया फिर प्राइमरी स्कूल के बच्चों की प्रतिक्रिया के प्रकाश में उन्हें संशोधित किया गया।

## शैक्षिक दूरदर्शन (टी वी)

(i) शैक्षिक दूरदर्शन के स्क्रिप्ट लेखकों के प्रशिक्षण के लिए केन्द्र ने दो कार्यगोष्ठियां आयोजित कीं—एक लखनऊ में, दूसरी श्रीनगर में। केन्द्र के कार्यक्रमों में प्रशिक्षित स्क्रिप्ट लेखकों की एक सूची तैयार करना भी शामिल है ताकि देश के विभिन्न भागों में, जहां शैक्षिक दूरदर्शन के कार्यक्रम प्रसारित होते हैं या निकट भविष्य में ही प्रसारित होंगे, काम कर रहे शैक्षिक दूरदर्शन के स्क्रिप्ट लेखकों का एक पूल बनाया जा सके।

(ii) दिल्ली नगर निगम की प्रार्थना पर केन्द्र ने एक प्रशिक्षण कार्यक्रम का आयोजन निगम के स्कूलों के टी वी इस्तेमाल करने वाले 160 प्राइमरी शिक्षकों को प्रशिक्षित करने के निमित्त किया।

## दूर से सीखना/पत्राचार शिक्षा

पत्राचार शिक्षा पर नवम्बर-दिसम्बर 1978 में दो-दो दिनों वाली पांच क्षेत्रीय संगोष्ठियों की एक श्रृंखला का आयोजन भोपाल, दिल्ली, अजमेर, मैसूर और बम्बई में किया गया। इन संगोष्ठियों का उद्देश्य यह था कि दूर से शिक्षा देने की प्रणालियों के विविध पक्षों पर विचार-विमर्श हो सके और उन्हें सुधारने के उपायों पर सोचा जा सके। पत्राचार शिक्षा पर नवम्बर 1978 में जो अंतर्राष्ट्रीय सभा भारत में हुई थी, उसमें भाग लेने वाले कुछ विदेशी विशेषज्ञों ने इन संगोष्ठियों में परामर्श देने की कृपा की।

## शैक्षिक खेल-खिलौने

पेरिस में हुई यूनेस्को की बीसवीं सामान्य सभा के अवसर पर प्रदर्शनी के लिए केन्द्र ने कुछ ऐसे खिलौने वहां भेजे जो भारतीय बच्चे खेलते आए हैं। खिलौनों के साथ जाने के लिये एक स्लाइड-सह टेप कार्यक्रम, एक विडियो टेप, एक छोटी फिल्म और एक पुस्तिका तैयार की गई।

बच्चों के लिए कम खर्च वाले सीधे सादे खिलौनों और खेल सामग्री तथा खेलों पर एक राष्ट्रीय कार्यगोष्ठी का दिल्ली में आयोजन केन्द्र ने किया। कम खर्च वाली सीधी सादी खेल सामग्री प्रदर्शित की गई और उसके निर्माण और बच्चों को पढ़ाने में उसके इस्तेमाल पर चर्चा हुई।

## मल्टी मीडिया पैकेज

विज्ञान के प्राइमरी शिक्षकों के सेवाकालीन प्रशिक्षण के लिए, केन्द्र द्वारा विकसित

मल्टी मीडिया पैकेज के प्रदर्शन के निमित्त एक चार-दिवसीय कार्यगोष्ठी असम के जोरहट में आयोजित की गई। पश्चिम बंगाल, मिजोरम, नागालैंड, असम, अरुणाचल और मणिपुर के प्राइमरी शिक्षकों के प्रशिक्षण से सम्बन्ध अध्यापक प्रशिक्षक और अन्य अधिकारी इस कार्यगोष्ठी में सम्मिलित हुए। अंडमान और निकोबार द्वीपसमूह के शिक्षकों के लिए पोर्ट ब्लेयर में इसी प्रकार के प्रदर्शन शिविरों का आयोजन हुआ।

## उत्पादन

केन्द्र ने कई फिल्में निर्मित की हैं जिनके नाम हैं :

टीचिंग आफ न्यूट्रिशन

विज्ञान की पढ़ाई

एजुकेशनल टोयज

सोवियत पपेट शो

इनोवेशंस इन एजुकेशन

गत वर्षों की तरह इस वर्ष भी शिक्षण साधन विभाग अनुसंधान और विकास के कार्यों में, विशेषकर कम खर्च वाले शिक्षण साधनों के निर्माण और विकास में लगा रहा। विभाग द्वारा हाथ में ली गई कुछ महत्वपूर्ण गतिविधियाँ नीचे दी जा रही हैं।

## 1. अनुसंधान परियोजनाएं

### (क) शिक्षण-साधन विभाग के उत्पादों का मूल्यांकन

कक्षा IX और X के लिए विज्ञान विषयों में टेप/स्लाइड प्रणाली जैसे शिक्षण-साधनों के उत्पादन के लिए दो उत्पादन-अभिमुखी कार्यगोष्ठियों का संचालन, इस वर्ष किया गया। इन में तेरह टेपस्लाइड प्रणालियों का विकास किया गया। इन उत्पादों को अंतिम रूप देने के लिए विभाग ने तय किया कि इस सामग्री को प्रमाणिकता, औचित्य और फिल्मस्ट्रिपों में दी गई संकल्पना की दृष्टि से जाँचा जाए। अनुभवी अध्यापकों और रा० शै० अ० और प्र० प० के विषय विशेषज्ञों को अपनी प्रतिक्रिया जाहिर करने के लिए बुलाया गया। दो फिल्मस्ट्रिपों—'मैग्नेटिक इफेक्ट आफ करेंट' और 'दि बिहेवियर आफ गैसेज' को भी मूल्यांकित किया गया।

### (ख) भारत में दृश्य-श्रव्य शिक्षा का स्थान

इस परियोजना का उद्देश्य यह पता लगाना था कि देश में दृश्य-श्रव्य शिक्षा की क्या स्थिति है ताकि देश में स्कूल शिक्षा को सुधारने के लिए विभाग भविष्य के कार्यक्रम

सूत्रबद्ध कर सके। दृश्य-श्रव्य शिक्षा की स्थिति का अर्थ हुआ—बोध, प्रशिक्षण, उत्पादन, उपयोग, उपकरण और निधि के बारे में अध्ययन। दृश्य-श्रव्य शिक्षा के इन पक्षों के बारे में एक विस्तृत प्रश्नावली बनाई गई और उसे महाराष्ट्र तथा उत्तर प्रदेश के सभी अध्यापक-प्रशिक्षण महाविद्यालयों में भेजा गया।

## 2. फिल्मों का निर्माण

फिल्मों के निर्माण की दिशा में हुई प्रगति का विवरण नीचे दिया जा रहा है :

| | |
|---|---|
| माइक्रो टीचिंग पर फिल्म | पटकथा लिख ली गई है। शूटिंग इन्दौर विश्वविद्यालय के शिक्षा विभाग में होनी है। जुलाई 1979। |
| सेल्फ और नान-सेल्फ पर फिल्म | विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग के सहयोग से पटकथा विकसित कर ली गई है। |
| परिवेश पर फिल्म | शूटिंग कर ली गई है। इस फिल्म के फायनल प्रिंट के जून 1979 तक बन जाने की उम्मीद है। |
| लचीलेपन पर फिल्म | पटकथा पूरी कर ली गई है और शूटिंग चल रही है। |
| दृश्य-श्रव्य शिक्षण (ग्राफिक) पर फिल्म | पटकथा पूरी कर ली गई है और शूटिंग चल रही है। |

## 3. फिल्मस्ट्रिपें और टेप-सह-स्लाइडें

चार फिल्म स्ट्रिपों के परीक्षण प्रिंट निकालने के अलावा विभाग ने ग्रामीण और शहरी स्कूलों के बच्चों के लिए सांची के स्तूपों पर रंगीन स्लाइडों का ऐक सेट निर्मित किया है जिसके साथ कमेंटरी की टेप भी है। लगभग चालीस रंगीन एनलार्जमेंट बन कर तैयार थे। कुछ अभी बनने हैं।

## 4. उत्पादन की कार्यगोष्ठियाँ और प्रशिक्षण

### (क) ग्रामीण कार्यगोष्ठियां

चूंकि भारत के तीन चौथाई या उससे भी अधिक प्राइमरी स्कूल गांवों में हैं और संसाधनों की दिक्कत के कारण हर स्कूल को शिक्षक के साधन या उपकरण उपलब्ध करा पाना कठिन है, इसलिए यह सोचा जाता है कि अध्यापकों में ऐसी सामर्थ्य विकसित कर दी जाए कि वे स्थानीय रूप में ही अपने को तैयार कर लें। इस उद्देश्य से, विभाग

ने स्कूल अध्यापकों के लिए कार्यगोष्ठियां आयोजित कीं। इन कार्यगोष्ठियों में दस्तकार या कारीगर, विषय विशेषज्ञ और संचार साधनों के लोगों को बुलाया जाता है ताकि वे सीधे सादे शिक्षण साधन बना सकें। इस प्रकार से विकसित किए गए साधन कम खर्च वाले होते हैं और उन्हें स्थानीय संसाधनों और स्थानीय तकनीकों से बनाया जाता है। वर्ष के दौरान इस प्रकार की दो कार्यगोष्ठियां आयोजित की गईं जिनके विवरण नीचे दिए जा रहे हैं—

**(i) महाराष्ट्र के नानदरबार में कम खर्च वाले साधन**

महाराष्ट्र के धुलिया जिले के नानदरबार के ग्रामीण प्राइमरी स्कूलों के अध्यापकों के लिए कम खर्च वाली शिक्षण सामग्री के निर्माण के लिए एक कार्यगोष्ठी। यह कार्यगोष्ठी धुलिया जिले के जनजातीय इलाकों के 32 अध्यापकों के लिए आयोजित की गई। यह अक्तूबर 1978 में 11 दिनों तक चली।

**(ii) केरल के वेलानाड में कम खर्च वाले साधन**

त्रिवेन्द्रम जिले के 35 ग्रामीण प्राइमरी स्कूल शिक्षकों के लिए कम खर्च वाले शिक्षण साधनों पर एक कार्यगोष्ठी, वेलानाड के एक स्वैच्छिक संगठन 'मित्रनिकेतन' में 14 से 23 जनवरी 1979 तक आयोजित की गई। इस कार्यगोष्ठी में कम खर्च वाले कई शिक्षण साधन विकसित किए गए। उनके मूल्यांकन के लिए वेलानाड ग्राम के स्कूली बच्चों को भी शामिल किया गया।

देश भर के विभिन्न अध्यापकों को विविध शिक्षण साधनों के निर्माण के उद्देश्य और तरीके प्रदान करने के लिए, विभाग ने सस्ते साधनों के निर्माण का एक कार्यक्रम शुरू किया है। इसमें इस प्रकार के साधनों के निर्माण की जानकारी दी जाती है—बांस की खपच्चियों और सुतली से तराजू बनाना; धातुओं के सिकुड़ने और फैलने की संकल्पना को समझाने के लिए साइकिल के पहिए की तीलियों और लोहा काटने की पुरानी आरी का प्रयोग; माचिस की तीलियों और साइकिल के वाल्व ट्यूब की मदद से द्वि आयामी ज्यामितीय आकृतियाँ बनाना; बबूल के काँटे और साइकिल के वाल्व ट्यूब की मदद से डिवाइडर बनाना।

**(ख) उत्पादन-अभिमुखी कार्यगोष्ठियां**

इनमें निम्नलिखित शामिल हैं।

**(i) विषयों की पहचान** : सामग्री के निर्माण के लिए संकल्पनाओं एवं उप-संकल्प

नाओं की पहचान पर एक दो-दिवसीय कार्यगोष्ठी आयोजित की गई जिसमें दिल्ली प्रशासन के अध्यापक, और विज्ञान एवं गणित शिक्षा विभाग के विशेषज्ञों ने भाग लिया। विस्तृत संकल्पनाओं और उप संकल्पनाओं वाले कई विषयों की पहचान की गई ताकि कक्षा IX और X के विज्ञान विषयों से संबद्ध फिल्म स्ट्रिपें और अन्य सामग्रियां बनाई जा सकें।

(ii) **कक्षा IX और X के विज्ञान विषयों पर शिक्षण साधन**

यह कार्यगोष्ठी भोपाल के क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय में की गई। विज्ञान विषयों की 8 फिल्मस्ट्रिपों की रूपरेखा को बनाया गया। अनुवर्ती कार्य हो रहा है। चार फिल्मस्ट्रिपों के परीक्षण प्रिंट तैयार हैं। इनमें से दो को रा० शै० अ० और प्र० प० के विशेषज्ञों और कुछ अध्यापकों ने जाँच लिया है।

(iii) **भौतिकी, रसायन विज्ञान; जीव विज्ञान और गणित के क्षेत्रों में शिक्षण-साधन**

भौतिकी, रसायन विज्ञान, जीव-विज्ञान और गणित के क्षेत्रों में शिक्षण-साधनों के निर्माण के लिए राज्य विज्ञान शिक्षण संस्थान, इलाहाबाद के सहयोग से एक उत्पादन अभिमुखी कार्यगोष्ठी 15 से 23 दिसम्बर 1978 तक संचालित की गई। इस कार्यगोष्ठी के दौरान सात स्क्रिप्टें विकसित की गईं जो अभी प्रारम्भिक अवस्था में ही हैं।

(iv) **सामाजिक विज्ञान**

इतिहास और भूगोल के क्षेत्रों में सामग्री के निर्माण के लिए राज्य शिक्षा संस्थान, दिल्ली के सहयोग से एक उत्पादन अभिमुखी कार्यगोष्ठी 12 दिनों के लिए सितम्बर 1978 में की गई। अनुवर्ती कार्य चल रहा है। कार्यगोष्ठी की रिपोर्ट बना ली गई है।

## 5. शिक्षण-साधनों का अधिग्रहण, उधार और उपयोग

इस वर्ष के दौरान इस विभाग की केन्द्रीय फिल्म लाइब्रेरी को 33 नई फिल्में और मिलीं जिससे यहाँ की कुल फिल्मों की संख्या 8035 हो गई। 317 सदस्यों की अस्थाई सदस्यता रद्द कर दी गई और 50 नए सदस्य बनाए गए। केन्द्रीय फिल्म लाइब्रेरी की कुल सदस्यता 31-3-79 को 3300 थी। हमने देश भर की विभिन्न शैक्षिक संस्थाओं को 7354 फिल्में और 92 फिल्मस्ट्रिपें उधार में दीं। विभिन्न स्थानीय शैक्षिक संस्थाओं के लाभ के लिए 44 फिल्म शो किए गए।

# 9

# प्रतिभा की खोज

परिषद् का एक महत्वपूर्ण कार्य सेकंडरी तथा हायर सेकंडरी स्तरों पर विभिन्न स्वात्रिक अवस्थाओं में देश में प्रतिभा की खोज और पोषण है। सन् 1964 से 1976 तक रा० शै० अ० और प्र० प० ने राष्ट्रीय विज्ञान प्रतिभा खोज की योजना पर कार्य किया ताकि उन छात्रों की पहचान की जा सके जिनमें विज्ञान शिक्षा के प्रति विशिष्ट रुझान है। इस योजना के अंतर्गत, पूरे देश में, छात्रों को बड़ी संख्या में छात्रवृत्तियां दी गई।

रा० शै० अ० और प्र० प० ने समीक्षा समिति की सिफारिशों के

आधार पर सन् 1977 से इस योजना का कार्यक्षेत्र बढ़ा दिया है। मूल विज्ञानों और सामाजिक विज्ञानों के अलावा अन्य व्यावसायिक कोर्सों जैसे औषध तथा अभियांत्रिकी को भी योजना के घेरे में समेट लिया गया है। संदर्भ वर्ष में राष्ट्रीय स्तर पर तीन परीक्षाएं ली गईं—कक्षा X, XI और XII में हरेक के अंत में।

सन् 1978 में, राष्ट्रीय प्रतिभा खोज परीक्षा में, कक्षा X, XI और XII के अंत में क्रमशः 37464, 8760 और 17831 छात्र बैठे।

इस प्रकार छात्रवृत्ति के लिए चुने गए छात्रों को पीएच० डी० स्तर तक छात्रवृत्ति दी जाएगी, यदि छात्र मूल विज्ञानों, कृषि विज्ञानों और सामाजिक विज्ञानों का छात्र बना रहता है, और एम० डी०/एम० एस/एम० टैक० तक छात्रवृत्ति दी जाएगी यदि रा० शै० अ० और प्र० प० व्यावसायिक कोर्सों के अंतर्गत उनका पुनः समर्थन करे।

ग्रामीण और शहरी क्षेत्रों में छात्रवृत्ति पाने वालों का असंतुलन ठीक करने के लिए परिषद् ने कई विशिष्ट कदम उठाए हैं ताकि गांव के बच्चे और समाज के कमजोर वर्गों के बच्चे इन परीक्षाओं में बैठने की ओर उन्मुख हो सकें। परिषद् द्वारा उठाए गए कुछ कदम इस प्रकार हैं—

1. जनसंचार माध्यमों के द्वारा देश के सुदूर क्षेत्रों को भी समेटने के लिए प्रचार का तीव्र करना।
2. मूल विज्ञानों तथा सामाजिक विज्ञानों के लिए अलग-अलग साक्षात्कार करना और हर साक्षात्कार-मंडल में राज्य का भी एक प्रतिनिधि रखना।

छात्रवृत्तियों की संख्या तथा राशि का विवरण नीचे दिया जा रहा है :—

| क्रम संख्या | परीक्षा | छात्रवृत्ति की संख्या | छात्रवृति की राशि |
|---|---|---|---|
| 1 | 2 | 3 | 4 |
| 1. | कक्षा X | 250 | (क) दो वर्ष के लिए 150 रु० प्रति मास +200 रु० प्रति वर्ष पुस्तक अनुदान। इसके बाद (ख) मूल विज्ञानों तथा सामाजिक विज्ञानों में दूसरी डिगरी तक के लिए, और अभियांत्रिकी तथा औषध में पहली डिगरी तक के लिए, 200 रु० प्रतिमास + 300 रु० प्रति वर्ष पुस्तक अनुदान। |

| 1 | 2 | 3 | 4 |
|---|---|---|---|
| 2. | कक्षा XI | 100 | (क) एक वर्ष के लिए 150 रु० प्रति मास +300 रु० प्रति वर्ष पुस्तक अनुदान । इसके बाद<br>(ख) मूल विज्ञानों तथा सामाजिक विज्ञानों में दूसरी डिगरी तक के लिए, और अभियान्त्रिकी तथा औषध में पहली डिगरी तक के लिए 200 रु० प्रति मास +300 रु० प्रति वर्ष पुस्तक अनुदान । |
| 3. | कक्षा XII | 150 | मूल विज्ञानों तथा सामाजिक विज्ञानों में दूसरी डिगरी तक के लिए, और अभियान्त्रिकी तथा औषध में पहली डिगरी तक के लिए 200 रु० प्रति मास +300 रु० प्रति वर्ष पुस्तक अनुदान । |

छात्रवृत्ति पाने वाले छात्रों के लिए नियमित अनुवर्त्ती कार्यक्रम चलाए गए हैं । 1977-78 के दौरान, स्नातक-पूर्व स्तर पर छात्रवृत्ति पाने वाले छात्रों को देश में उच्च शिक्षा के विभिन्न केन्द्रों के 12 ग्रीष्म स्कूलों में तथा अभ्यास-ग्रीष्म स्कूलों में रखा गया । स्नातकोत्तर छात्रों को राष्ट्रीय विज्ञान प्रयोगशालाओं एवं उच्च शिक्षा केन्द्रों में भेजा गया, जहां राष्ट्रीय विज्ञान प्रतिभा खोज के इन प्रतिभासम्पन्न छात्रों को उनकी स्वतन्त्र अनुसंधान परियोजनाओं के कार्यान्वयन और प्रदर्शन पर व्यक्तिगत रुचि से ध्यान दिया गया ।

# 10

# राज्यों के साथ कार्य

परिषद् अपने कार्यक्रमों को राज्यों/संघ क्षेत्रों के सक्रिय सहयोग से कार्यान्वित करती है। इन राज्यों/संघ क्षेत्रों से घनिष्ठ सम्पर्क कायम रखने में परिषद् के क्षेत्रीय कार्यालय और क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय माध्यम का काम करते हैं। ये ही परिषद् के कार्यक्रमों के बारे में जानकारी उपलब्ध कराते हैं और उस जानकारी को राज्यों/संघ क्षेत्रों में फैलाते हैं।

राज्यों की विभिन्न एजेंसियों के साथ सहयोग करके परिषद् के जो कार्यक्रम चलाए गए, उनका एक संक्षिप्त विवरण यहां दिया जा रहा है।

## पाठ्यपुस्तक-मूल्यांकन

मध्यप्रदेश के पाठ्यपुस्तक निगम के साथ सहयोग करके पाठ्यपुस्तक विभाग ने राष्ट्रीयकृत पाठ्यपुस्तकों के मूल्यांकन का एक कार्यक्रम हाथ में लिया। राज्य की चार अल्प-संख्यक भाषाओं—सिंधी, मराठी, गुजराती और उर्दू—की कुल चालीस पाठ्यपुस्तकों का मूल्यांकन बीस मूल्यांककों ने किया। अन्तिम रिपोर्ट मध्य प्रदेश पाठ्यपुस्तक निगम को दे दी गई है।

इसी प्रकार का एक कार्यक्रम आंध्र प्रदेश में भी किया गया जहां हैदराबाद की राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् ने एक पाठ्यपुस्तक-मूल्यांकन-कार्यगोष्ठी आयोजित की। इस कार्यगोष्ठी में चालीस पाठ्यपुस्तकों का मूल्यांकन हुआ।

हिमाचल प्रदेश के लिए पांडुलिपियों के मूल्यांकन का एक कार्यक्रम किया गया। हिमाचल प्रदेश में कोर्स में लगाने के लिए पाठ्यपुस्तकों की पांडुलिपियों के चुनाव में बोर्ड आफ स्कूल एजुकेशन को परिषद् ने सहायता प्रदान की। 75 मूल्यांककों द्वारा 580 पांडुलिपियों का मूल्यांकन किया गया।

## विज्ञान के किट

परिषद् के वर्कशाप विभाग द्वारा निर्मित विज्ञान के किटों की लोकप्रियता दिनोंदिन बढ़ती जा रही है। मूलरूप से ये किट यूनिसेफ के सहयोग से विकसित किए गए थे। इस वर्ष के दौरान, विभिन्न राज्यों के प्राइमरी और मिडिल स्कूलों के लिए विज्ञान किटों का निर्माण बहुत बड़ी संख्या में किया गया। यूनिसेफ के एक क्रय-आदेश पर 9018 प्राइमरी स्कूल विज्ञान किट (जिनका कुल मूल्य 18.94 लाख रुपए है) बना कर विभिन्न राज्यों को भेजे गए। इनके अलावा 1623 प्राइमरी स्कूल विज्ञान किट आंध्र प्रदेश, मेघालय, हिमाचल प्रदेश, जम्मू और कश्मीर तथा केरल को भी उनकी प्रार्थना पर भेजे गए। इन राज्यों को कुछ मिडिल स्कूल विज्ञान किट भी भेजे गए। इन 1623 प्राइमरी स्कूल विज्ञान किटों और मिडिल स्कूल विज्ञान किटों का कुल मूल्य 4.76 लाख रुपए है। केन्द्रीय विद्यालयों को भी विज्ञान किट भेजे गए।

## अध्यापक प्रशिक्षण और अभिविन्यास

सम्भाव्य अध्यापकों की सामान्य शिक्षण-योग्यता को विकसित करने वाली माइक्रो-टीचिंग तकनीकों के इस्तेमाल के लिए एक छः दिवसीय अभिविन्यास कार्यक्रम अध्यापक-शिक्षा विभाग द्वारा मैसूर में आयोजित किया गया जिसमें 29 राज्यों/संघ क्षेत्रों के 49 प्रतिभागियों ने हिस्सा लिया।

# संलग्नक

पाठकों से निवेदन है कि कृपया नीचे लिखी सामग्री को भी यथानिर्दिष्ट स्थल पर जोड़ लें।

पृष्ठ 83 पर ऊपर से 13 पंक्तियों के बाद पढ़ें —

## बच्चों के लिए आठवीं राष्ट्रीय विज्ञान प्रदर्शनी

विभिन्न राज्यों और संघ क्षेत्रों में बच्चों की विज्ञान प्रतिभा और रचनात्मकता को प्रोत्साहित करने के लिए परिषद् बच्चों की एक राष्ट्रीय विज्ञान प्रदर्शनी आयोजित करती रही है। यह महत्वपूर्ण कार्यक्रम नई दिल्ली के तीन मूर्ति भवन में जवाहरलाल नेहरू स्मारक कोष के सहयोग से जवाहरलाल नेहरू जन्म दिवस समारोह के अन्तर्गत आयोजित किया जाता है।

इस वर्ष बच्चों के लिए आठवीं राष्ट्रीय विज्ञान प्रदर्शनी का उद्घाटन 13 नवम्बर 1978 को तीन मूर्ति भवन में भारत के राष्ट्रपति श्री नीलम संजीव रेड्डी के कर कमलों द्वारा हुआ। उद्घाटन समारोह की अध्यक्षता केन्द्रीय शिक्षा मन्त्री डा० प्रताप चन्द्र चन्द्र ने की।

अधिकांशत: स्कूली बच्चों द्वारा तैयार की गई 400 से अधिक विज्ञान सामग्री प्रदर्शित की गई। छब्बीस राज्यों/संघ क्षेत्रों, केन्द्रीय विद्यालय संगठन जैसी संस्थाओं, दिल्ली प्रशासन के शिक्षा निदेशालय, नई दिल्ली नगर समिति, दिल्ली नगर निगम और कलकत्ता के बिड़ला औद्योगिक एवं शिल्पविज्ञानी संग्रहालय ने अपनी प्रदर्शसामग्री प्रस्तुत की। लगभग 200 शिक्षकों के साथ लगभग 400 विद्यार्थियों ने इस प्रदर्शनी में भाग लिया।

इस वर्ष की प्रदर्शनी के विषय थे : ग्रामीण विकास के लिए शिल्प विज्ञान; ऊर्जा एवं ईंधन; मनुष्य और मशीन; संचार और यातायात; अन्तरिक्ष विज्ञान; मानव और परिवेश; जनसंख्या ; खाद्य एवं कृषि; पोषण और स्वास्थ्य; तथा विज्ञान और गणित शिक्षण में नवाचार।

इसके अलावा भाग लेने वाले विद्यार्थियों तथा शिक्षकों के लाभ के लिए दो लोकप्रिय भाषण भी हुए।

अब पृष्ठ 101 पर ऊपर से 8 पंक्तियों के बाद पढ़ें —

## अन्तर्राष्ट्रीय बाल वर्ष के कार्यक्रम

राष्ट्रीय शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषद् द्वारा अन्तर्राष्ट्रीय बाल वर्ष के सम्बन्ध में हाथ में लिए गए कार्यक्रमों की केन्द्रीय विषय वस्तु उपेक्षित बच्चा और उसकी विशेष आवश्यकताएं तथा समस्याएं थीं। जनवरी से मार्च 1979 तक के इन कार्यक्रमों का विवरण आगे दिया जा रहा है।

### शिशुओं के लिए पुस्तकें

रा० शै० अ० और प्र० प० की शिशु माध्यम प्रयोगशाला ने यूनिसेफ की सहायता से 4 से 8 वर्ष के शिशुओं के लिए दस चित्र-कथा-पुस्तकें तैयार कीं। ये पुस्तकें रंग-बिरंगे चित्रों से भरी हुई हैं और इनका उद्देश्य शिशुओं में भाषा का विकास करना और उनमें पढ़ने की रुचि जगाना है। पिछड़े इलाकों के प्राथमिक स्कूलों और बालवाड़ियों में इन पुस्तकों को वितरित किया जा रहा है। इन पुस्तकों को क्षेत्रीय भाषाओं में भी अनूदित किया जा रहा है।

### बालगीत

सौ से ऊपर शिशु गीतों और तुकबन्दियों का एक संग्रह स्कूल-पूर्व और प्राथमिक स्कूलों के इस्तेमाल के लिए प्रकाशित किया गया है। इसकी रचना चलते-फिरते शिशु-गृहों की सहायता से की गई है। इसके चित्र भी चलते-फिरते शिशु-गृहों के बच्चों ने बनाए हैं।

### अभिभावकों के लिए पुस्तिकाएं

अभिभावकों और शिक्षकों के लिए दस पुस्तिकाएं रची गई हैं। शिशुओं के मनोरंजन के लिए और उन्हें व्यस्त रखने के लिए किए जाने वाले अधिगम अनुभवों को ये पुस्तिकाएं बताती हैं। सरल हिन्दी में लिखी गई इन पुस्तिकाओं की विषय-वस्तु इस प्रकार है—त्योहार, विज्ञान के अनुभव, खेल और रचनात्मक क्रियाएं, शिशुओं के लिए खिलौनों की कहानियां, खेल, गीत। ये पुस्तकें महिला मंडलों और आंगनवाड़ी के कर्मियों के माध्यम से बांटी जाएंगी।

### शिक्षक कार्य गोष्ठियाँ

शिशु माध्यम प्रयोगशाला ने कम खर्च वाली सीधी सादी खेल सामग्रियों और खेलों पर एक राष्ट्रीय कार्य गोष्ठी आयोजित की जिसने विभिन्न राज्यों में उपलब्ध बेकार सामग्री की सूची तैयार की और यह पता लगाया कि उनको किस प्रकार से शैक्षिक और खेल सामग्री के रूप में इस्तेमाल किया जा सकता है। इस कार्य गोष्ठी की दो रिपोर्टें उपलब्ध हैं। एक विस्तृत रिपोर्ट और दूसरी संक्षिप्त। इस राष्ट्रीय कार्य गोष्ठी के बाद इसी प्रकार की दो प्रादेशिक कार्य गोष्ठियां पूर्व-प्राथमिक और प्राथमिक संस्थाओं के शिक्षकों के लिए पंजाब और उड़ीसा में भी आयोजित की गईं।

### फिल्में

शिक्षा प्रौद्योगिकी विभाग ने एक फिल्म बनाई है– 'खिलौना'। भारतीय खिलौनों पर एक स्लाइड-कम-टेप भी बनी है।

फिल्म 'कृष्ण—मैजिक चैरियट' जो पूरी कर ली गई है, बच्चों में जिज्ञासा की वृत्ति के विकास की आवश्यकता पर बल देती है।

पश्चिम बंगाल, असम, बिहार, उड़ीसा और उत्तर प्रदेश के सेकंडरी अध्यापक-प्रशिक्षकों के लिए माइक्रो-टीचिंग में एक क्षेत्रीय प्रशिक्षण कोर्स अध्यापक शिक्षा विभाग द्वारा आयोजित किया गया जिसमें 63 प्रतिभागियों ने हिस्सा लिया।

## विज्ञान शिक्षा में सुधार

विज्ञान शिक्षा कार्यक्रम के अन्तर्गत, राज्यों के साथ सहयोग करके विज्ञान एवं गणित शिक्षा विभाग ने वर्ष के दौरान उल्लेखनीय कार्य किया। 972 अध्यापक प्रशिक्षण संस्थानों को स्कूल स्तर पर विज्ञान शिक्षण के सुधार के लिए उपकरण प्रदान किए गए। कार्यक्रम की यूनिसेफ परियोजना 1, 2 और 3 के अन्तर्गत राज्यों को किताबें छापने के लिए कागज दिया गया।

राज्य स्तर की कई विज्ञान प्रदर्शनियों की व्यवस्था करने में, विज्ञान एवं गणित शिक्षा विभाग ने मध्य प्रदेश के राज्य विज्ञान शिक्षा संस्थान की मदद की।

'टीचर्स गाइड फार एनवाइरनमेंटल स्टडीज फार क्लासेज I एण्ड II' के हिन्दी संस्करण को भी विकसित किया गया।

## प्राथमिक शिक्षा का सुधार

प्राथमिक पाठ्यक्रम विकास सेल यूनिसेफ की परियोजना 2 और 3 के कार्यक्रमों की जांच-परख और देखरेख 15 राज्यों में करता आ रहा है। समीक्षाधीन वर्ष में इसने इस देखरेख के अलावा तीन राष्ट्रीय गोष्ठियां भी मद्रास, गोहाटी और पटना में आयोजित कीं।

सिक्किम सरकार की प्रार्थना पर, परिषद् की एक पी० सी० डी० सी० टीम (प्रा० पा० वि० से० दल) ने राज्य में प्राथमिक स्तर के लिए एक पाठ्यक्रम विकसित करने में उनकी मदद की।

## व्यावसायीकरण

शिक्षा के व्यावसायीकरण के अपने एकक के माध्यम से परिषद् ने राज्यों के साथ सहयोग करना जारी रखा। इसकी एक विस्तृत रिपोर्ट अध्याय 4 में दी गई है।

## शिक्षण-साधन

राज्य शिक्षा संस्थान और राज्य विज्ञान शिक्षा संस्थान के लिए कई उत्पादन-

अभिमुखी कार्यगोष्ठियां परिषद् के शिक्षण-साधन विभाग ने विभिन्न राज्यों और संघ क्षेत्रों में आयोजित कीं। भौतिकी, रसायन विज्ञान, जीव विज्ञान और गणित में शिक्षण साधनों को बनाने के लिए, इलाहाबाद के राज्य विज्ञान शिक्षण संस्थान के सहयोग से एक उत्पादन-अभिमुखी कार्यगोष्ठी आयोजित की गई और सात पटकथाएं उनसे सम्बद्ध दृश्य सामग्री के साथ विकसित की गईं।

इतिहास और भूगोल में सामग्रियों के निर्माण के लिए, दिल्ली के राज्य विज्ञान शिक्षण संस्थान के सहयोग से, विभाग ने एक उत्पादन-अभिमुखी सामाजिक विज्ञान की कार्यगोष्ठी भी आयोजित की।

## राज्यों की सहायता करने के क्षे० शि० म० के कार्यक्रम

क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालयों ने विभिन्न राज्यों में राज्य शिक्षा विभागों के सहयोग से उनके अध्यापकों और अध्यापक-प्रशिक्षकों के लाभ के लिए अनेक कार्यक्रम आयोजित किए। राज्य शिक्षा अधिकारियों द्वारा आयोजित विभिन्न कार्य गोष्ठियों और विचार गोष्ठियों में साधन सम्पन्न व्यक्तियों के तौर पर कार्य करने के लिए स्टाफ के सदस्यों को भी प्रतिनियुक्त किया गया।

समाजोपयोगी उत्पादक कार्य के लिए पाठ्यचर्या बनाने और मूर्तिकला का पाठ्यक्रम तैयार करने के लिए उड़ीसा के बोर्ड आफ़ सेकंडरी एजुकेशन की सहायता भुवनेश्वर के क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय के शिल्प विज्ञान विभाग ने की।

बिहार, उड़ीसा और असम के राज्यों का अध्यापक-शिक्षा-पाठ्यक्रम बनाने में भुवनेश्वर के क्षे० शि० म० के प्रोफेसर के० सी० पंडा ने सहायता प्रदान की।

## शैक्षिक प्रौद्योगिकी

शैक्षिक रेडियो, शैक्षिक टी वी, पत्राचार शिक्षा, माध्यम उपयोग आदि के क्षेत्र में मूल्यांकन-अध्ययन करने में और प्रशिक्षण कार्यक्रमों में विभिन्न राज्यों और संघ क्षेत्रों के साथ घनिष्ठ सहयोग करने में, परिषद् के शैक्षिक प्रौद्योगिकी केन्द्र ने अपना कार्य जारी रखा। शैक्षिक प्रौद्योगिकी के विभिन्न क्षेत्रों में राज्यों के कर्मचारियों को प्रशिक्षित करने और बेहतर कार्यक्रम नियोजित करने में राज्यों की सहायता करने के निमित्त ये कार्यक्रम आयोजित किए गए थे। शै० प्रौ० के० द्वारा आयोजित अध्यापक-प्रशिक्षण और सामग्री-निर्माण के कार्यक्रम ने उल्लेखनीय रूप से उन राज्यों को प्रभावित किया जिन्होंने सहयोग किया।

समीक्षाधीन वर्ष में, शै० प्रौ० के० ने विश्वविद्यालयों को भी सहयोग प्रदान किया। अध्यापक-प्रशिक्षकों के लिए शैक्षिक प्रौद्योगिकी में एक अभिविन्यास कोर्स के माध्यम से शैक्षिक प्रौद्योगिकी के विविध पक्षों में विश्वविद्यालयों के वरिष्ठ शिक्षकों को अभिविन्यस्त किया गया।

अध्यापक-प्रशिक्षण कोर्सों में शैक्षिक प्रौद्योगिकी पर कई विश्वविद्यालयों ने विशिष्ट पेपर भी तैयार कराए। शै० प्रौ० कें० ने परिषद् के अन्य विभागों के सहयोग से शैक्षिक प्रौद्योगिकी पर कई कोर्स भी सुव्यवस्थित तरीके से आयोजित किए। माइक्रो टीचिंग, नियोजन एवं चयन के माध्यम, संचार साधन, कार्यक्रम अनुदेश, दल प्रशिक्षण जैसे विषयों को इन कोर्सों में समेट लिया गया था।

## अनवरत शिक्षा के केन्द्र

देश के विभिन्न भागों में फैले हुए शिक्षकों की शैक्षिक जरूरतों को कम खर्च और प्रभावकारी तरीके में पूरा करने के लिए बहुत बड़ी संख्या में अनवरत शिक्षा के केन्द्रों को स्थापित करने की एक नई योजना परिषद् ने प्रारम्भ की है। इन केन्द्रों के कार्यक्रम इस प्रकार होंगे :

1. हर केन्द्र सेकंडरी स्कूल शिक्षकों और प्राथमिक अध्यापक-शिक्षकों को, जोकि उसके अपवाह क्षेत्र में काम करते हैं, अनवरत शिक्षा उपलब्ध कराएगा।
2. शिक्षकों के सेवाकालीन प्रशिक्षण कार्यक्रमों और सामग्री के विकास में लगे हुए परिषद् के विभिन्न घटकों को यह केन्द्र सहायता प्रदान करेगा।
3. पढ़ाई के बीच में ही स्कूल छोड़ देने वाले ग्रामीण बच्चों के लिए प्राथमिक शिक्षा जैसे विषयों से सम्बद्ध अन्य अनुमोदित कार्यक्रम भी ये केन्द्र शुरू कर सकते हैं।
4. अनौपचारिक या प्रौढ़ शिक्षा के जानकार व्यक्तियों के प्रशिक्षण का काम भी कोई केन्द्र हाथ में ले सकता है।

इस योजना के अंतर्गत, किसी भी केन्द्र पर होने वाले रु० 59,400 के वार्षिक खर्च को परिषद् और राज्य सरकार/संघ क्षेत्र के बीच आधा-आधा बांट दिया जाएगा। लेकिन शुरू में हर केन्द्र को रु० 17,000 रा० शै० अ० और प्र० प० की ही ओर से दिए जाएंगे।

समीक्षाधीन वर्ष में, विभिन्न राज्यों में 39 केन्द्र स्थापित किए गए। अभी तक कुल मिलाकर 90 केन्द्रों की स्थापना इन राज्यों या संघ क्षेत्रों में की जा चुकी है—आंध्र प्रदेश, अंडमान निकोबार द्वीप समूह, अरुणाचल प्रदेश, असम, उत्तर प्रदेश, उड़ीसा, कर्नाटक, केरल, गुजरात, चण्डीगढ़, तमिलनाडु, दिल्ली, नागालैंड, पांडीचेरी, मणिपुर, मिजोरम, महाराष्ट्र, बिहार, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश। इन 90 केन्द्रों में से 50 केन्द्रों ने समीक्षाधीन वर्ष में कार्यक्रम चलाए।

# 11

## परामर्श तथा सूचना सेवाएं

राज्यों, संघ क्षेत्रों व शिक्षा के क्षेत्र में काम कर रही अन्य एजेन्सियों की प्रार्थना पर परिषद् उन्हें परामर्श और सूचना सेवाएं प्रदान करती है। परिषद् के कर्मचारी भी विभिन्न संस्थानों से माँग होने पर, उन्हें अपनी सेवाएं उपलब्ध कराते हैं जो प्राय: इस प्रकार होती हैं — विशेषज्ञ बनकर, सम्पादक मंडल के सदस्य बनकर, शैक्षणिक दलों के सदस्य बनकर, आदि। परिषद् की यह परामर्श सेवा इतनी व्यापक है कि यहाँ इस वर्ष के दौरान किए गए सभी कामों को गिना पाना सम्भव नहीं है, अलबत्ता कुछ प्रमुख कार्यों की जानकारी आगे दी जा रही है।

## विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग तथा वर्कशॉप विभाग

विज्ञान उपकरणों के निर्माण और सम्बद्ध पक्षों के अध्ययन निमित्त वियतनाम के शिक्षा मंत्रालय के आठ सदस्यों का एक दल, नवम्बर 1978 के पहले सप्ताह में भारत आया। इस दल के नेता डा० त्रान दान क्रोइ थे और दल के साथ पेरिस के यूनेस्को उपकरण प्रभाग के श्री एस० हैकनसन भी थे। परिषद् के विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग तथा वर्कशाप विभाग ने दल को दिल्ली के दो वैज्ञानिक उपकरण निर्माताओं का निर्माण विभाग दिखाया। दल को सी एस आइ ओ और चंडीगढ़ के इंडो-स्विस ट्रेनिंग सेंटर को भी ले जाया गया। विज्ञान उपकरणों के उपयोग का एक नमूना समझने के लिए उन्हें दिल्ली का एक स्कूल भी दिखाया गया।

जेनेवा में होने वाली तृतीय विश्व दूरसंचार प्रदर्शिनी (टेलिकॉम 1979) के अवसर पर आयोजित तीसरी अंतर्राष्ट्रीय इलेक्ट्रानिक युग के युवा प्रतियोगिता के लिए प्राप्त हुई राष्ट्रीय स्तर की प्रविष्टियों की जाँच केंद्रीय शिक्षा तथा समाज कल्याण मंत्रालय के आग्रह पर विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग ने की।

प्राथमिक स्तर पर विज्ञान पढ़ाने के लिए परिवेशीय और स्थानीय संसाधनों के उपयोग पर पंजाब, हरियाणा, हिमाचल प्रदेश, राजस्थान, त्रिपुरा, और अंडमान निकोबार द्वीप समूह को ; विज्ञान में प्राथमिक शिक्षा के पाठ्यक्रम की समीक्षा के लिए पश्चिमी बंगाल को; सेकंडरी अध्ययन के लिए राष्ट्रीय परिषद् की समाकलित विज्ञान पाठ्यपुस्तकें अपनाने के लिए बिहार को ; स्कूलों में विज्ञान की पढ़ाई के सुधार के लिए उत्तर-पूर्वी इलाके के राज्यों और संघ क्षेत्रों को ; स्कूल दूरदर्शन कार्यक्रम आयोजित करने के लिए दिल्ली प्रशासन को ; और बहुत से कार्यक्रमों को करने में दिल्ली शिक्षा निदेशालय, दिल्ली नगर निगम व नई दिल्ली नगर निगम को वि० और ग० शि० विभाग ने परामर्श दिए।

तिब्बती स्कूलों और केन्द्रीय विद्यालयों के लिए शिक्षकों के चयन में और आणविक ऊर्जा विभाग के स्कूलों के पाठ्यक्रम-विकास, प्रशिक्षण और प्रसार गतिविधियों में परिषद् ने अपना परामर्श प्रदान किया।

पोलिटेक्नीक छात्रों के लिए रसायन विज्ञान में टेस्ट आइटमों के बनाने में चंडीगढ़ के टेक्निकल टीचर ट्रेनिंग इंस्टीच्यूट, उत्तरी क्षेत्र को परामर्श प्रदान किया गया।

वर्कशाप विभाग का अध्यक्ष भारतीय मानक संस्थान की शैक्षिक-उपकरण-उप समिति का एक सदस्य है, इस प्रकार परिषद् शैक्षिक-उपकरणों के मानकों के सूत्रीकरण में भाग लेती है। भारतीय मानक संस्थान को जाँच के सामानों के डिजाइन और बढ़ोतरी के लिए परामर्श प्रदान किया गया।

परिषद् के वर्कशाप विभाग ने दिल्ली प्रशासन और सेंट्रल बोर्ड आफ सेकंडरी

एजुकेशन को टेक्निकल विषयों में प्रशिक्षण, व्यवसाय, पाठ्यचर्याओं आदि के बारे में जब भी जैसी जरूरत पड़ी है, परामर्श प्रदान किया है।

समीक्षाधीन वर्ष में दूसरे देशों को भी परिषद् की परामर्श सेवाएं उपलब्ध कराई गई हैं। द्विपक्षी सांस्कृतिक आदान-प्रदान के अंतर्गत, विज्ञान और गणित शिक्षा विभाग के सूचना सामग्री केन्द्र ने शिक्षण सामग्री और अन्य प्रासंगिक सूचनाएं ट्यूनिसिया, क्यूबा और बेल्जियम को प्रदान कीं।

## अजमेर का क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय

अजमेर के क्षेत्रीय शिक्षा महाविद्यालय ने राजस्थान के विविध स्कूलों और कालेजों को परामर्श प्रदान करने का काम जारी रखा। महाविद्यालय के वाणिज्य विभाग ने दिल्ली के राज्य शिक्षा संस्थान, राजस्थान के बोर्ड आफ सेकंडरी एजुकेशन और कुछ स्थानीय स्कूलों को परामर्श सेवाएं प्रदान कीं।

## सामाजिक विज्ञान एवं मानविकी शिक्षा विभाग

सा० वि० एवं मा० शि० वि० ने सेंट्रल बोर्ड आफ सेकंडरी एजुकेशन को हायर सेकंडरी स्तरों पर सामाजिक विज्ञानों एवं भाषाओं के पाठ्यक्रम सुधारने और अंतिम रूप देने में मदद की।

केन्द्रीय विद्यालय संगठन, तिब्बती स्कूल संगठन, आंध्र शिक्षा समिति, दिल्ली के राज्य शिक्षा संस्थान, दिल्ली प्रशासन के शिक्षा विभाग, दिल्ली नगर निगम और बम्बई नगर निगम के अध्यापकों का अभिविन्यास करने में सा० वि० एवं मा० शि० वि० ने सहयोग प्रदान किया। विभाग ने गांधी शान्ति प्रतिष्ठान, जैन स्टडी सर्किल, श्री अरविंद केन्द्र आदि के शैक्षणिक कार्यक्रमों में भी सहयोग दिया।

## पुस्तकालय और प्रलेखन एकक

पुस्तकालय और प्रलेखन एकक ने शोधकर्ताओं और परिषद् के शैक्षणिक कर्मचारियों को और केन्द्रीय शिक्षा तथा समाज कल्याण मंत्रालय को सूचनाएं और संदर्भ सेवाएं उपलब्ध कराने का काम जारी रखा। इसने सारे भारत के अनुसंधान कर्मियों को अपनी परामर्श सेवाएं भी प्रदान कीं।

## नीति नियोजन और मूल्यांकन एकक

जुलाई 1978 में कोलम्बो में हुई शिक्षा मंत्रियों की क्षेत्रीय गोष्ठी के लिए भारत

की ओर से प्रस्तुत किए गए प्रबंध की रचना इसी एकक ने की थी। पेरिस में अक्टूबर 1978 में हुई यूनेस्को की सामान्य सभा के भारतीय प्रतिनिधि मंडल के वास्ते भी इसी एकक ने वक्तृता तैयार की थी। जुलाई 1979 में जेनेवा में होने वाली शिक्षा की अंतर्राष्टीय गोष्ठी के सैंतीसवें अधिवेशन के लिए भारत की ओर से पढ़े जाने वाले प्रबंध और एक प्रश्नावली का निर्माण भी इसी एकक ने किया।

समीक्षाधीन वर्ष के दौरान इस एकक ने पेरिस में अक्टूबर 1978 में हुई यूनेस्को की सामान्य सभा के विचाराधीन विषयों में 1979-80 के यूनेस्को बजट पर, शिक्षा की अंतर्राष्ट्रीय गोष्ठी के पिछले अधिवेशनों में पारित प्रस्ताव संख्या 68 और 69 के कार्यान्वयन पर, आकाश भारती की रिपोर्ट पर और भाषाई अल्पसंख्यकों के आयुक्त की रिपोर्ट पर समीक्षा की।

## परीक्षा सुधार एकक

अपने परीक्षा सुधार कार्यक्रम के एक हिस्से के रूप में एकक ने निम्नलिखित संगठनों को वर्ष के दौरान परामर्श दिया —

| | | |
|---|---|---|
| (i) | असम | समाजोपयोगी उत्पादन कार्य के मूल्यांकन का कार्यक्रम विकसित करने में राज्य को सहायता दी गई। |
| (ii) | उड़ीसा | बोर्ड को अपने कार्यक्रमों की समीक्षा करने में सुझाव दिए गए। |
| (iii) | केरल | अर्त्तिगल जिले में आंतरिक मूल्य निर्धारण की परियोजना की जाँच परख के लिए एक कार्यक्रम विकसित करने में राज्य की सहायता की गई। |
| (iv) | बिहार | परीक्षा सुधार के कई चरणों वाले एक कार्यक्रम को विकसित करने में बोर्ड की सहायता की गई। |
| (v) | महाराष्ट्र | लिखित परीक्षाओं के सुधार वाली परियोजना को सुझावों और प्रशिक्षण के माध्यम से फिर लागू किया गया। |

मारीशस के मोका स्थित महात्मा गांधी संस्थान के वरिष्ठ अधिकारियों के एक दल को मूल्यांकन की संकल्पना और तकनीकों में छ: सप्ताह के अभिविन्यास कार्यक्रम की सुविधाएं प्रदान की गईं। दल को मारीशस में परीक्षा सुधार का एक कार्यक्रम विकसित करने में भी सहायता प्रदान की गई।

## स्कूल शिक्षा विभाग

अनौपचारिक शिक्षा, पाठ्यक्रम-प्रयोग और कार्यान्वयन तथा समाजोपयोगी उत्पादक कार्य के क्षेत्रों में विभिन्न राज्य शिक्षा विभागों को विभाग सलाह-मशवरा देने का काम करता रहा। विभाग के अधिकारियों ने विभिन्न राज्यों के दौरे किए और शिक्षा विभागों के राज्य शिक्षा संस्थानों और राज्य शैक्षिक अनुसंधान और प्रशिक्षण परिषदों के अधिकारियों के साथ मिलकर काम किया।

## अध्यापक शिक्षा विभाग

माइक्रो टीचिंग, अध्यापक की प्रभावकारिता, अध्यापक शिक्षा के लिए पाठ्यक्रम विकास आदि, विशेषकर प्राथमिक अध्यापक शिक्षा के क्षेत्रों में अध्यापक शिक्षा विभाग ने परामर्श देने का काम जारी रखा।

## अन्य संगठनों को दी गई सेवाएं

1. **सबइंस्पेक्टर आफ पुलिस की भर्ती के लिए मनोवैज्ञानिक परीक्षाओं का विकास** : इस परियोजना को परिषद् ने गृह मंत्रालय के आग्रह पर अपने हाथ में लिया। 18 परीक्षाओं वाली एक माला का विकास किया गया जो कर्मियों के वास्तविक चयन के समय प्रयुक्त होगी।

2. **विभिन्न माध्यमों के लिए चयन की परीक्षाएं** : विभिन्न स्तरों के कर्मचारियों के चयन के लिए विभिन्न सरकारी और अर्द्ध सरकारी संस्थाओं की सहायता करने के उद्देश्य से परिषद् ने मनोवैज्ञानिक परीक्षाएं, उपलब्धि परीक्षाएं और सामान्य ज्ञान परीक्षाएं विकसित कीं। समीक्षाधीन वर्ष में ऐसे चार चयनों में सहायता प्रदान की गई।

   भारत के और बाहर के विशेषज्ञों के परामर्श प्राप्त करने का काम परिषद् करती रही।

# 12

## प्रकाशन

परिषद् का एक महत्वपूर्ण और नियमित कार्य उच्च स्तर और गुणवत्ता वाली पाठ्यपुस्तकों तथा सम्बद्ध शिक्षण सामग्री का प्रकाशन और वितरण है, साथ ही शिक्षा के क्षेत्र में परिषद् द्वारा किए गए अनुसंधानों एवं प्रयोगों के परिणामों और निष्कर्षों के बारे में जानकारी को छापकर फैलाने का काम भी इसी के साथ है। प्रकाशन विभाग के माध्यम से परिषद् शिक्षा के क्षेत्र में एक व्यापक श्रेणी के प्रकाशनों को छापती और वितरित करती है। प्रकाशन इस प्रकार के हैं : स्कूलों के लिए पाठ्य-पुस्तकें, अभ्यास पुस्तिकाएं, शिक्षक-

